नाम ठाम गिरि विपिन मग, रामहि सकल बताय ॥
गयो कबंध सु देवपुर, दुहुँ बंधुन शिरनाय ॥ ३५ ॥

हरिगीतिका छंद।

इमि सुगतिकरि सुकबंधकी दुहुँ बंधु पुनि तहँते चले ॥
बूझत विलोकत सियहि खोजत कर सजे धनु शर भले ॥
इत राम शबरी मिलन आतुर जात हिय उमगात है ॥
अनुरागिनी रघुचंद दरशनहेत उत हरषात है ॥ ३६ ॥
जब ते सुनी सबरी कि रघुवर चित्रकूटहि छाय हैं ॥
तहँ वास करि सानंद पुनि युत बंधु इहि दिशि आय हैं ॥
तबते सदा उठि प्रातही बहु दूर लौं मग झारही ॥
पुनि धाय छिन छिन जाय उर उमगाय पंथ निहारही ३७॥
कबहूं सुनिर्तत मगन मन सिय राम गुणगण गायकै ॥
कबहूं दुहूं दृग मूँदि बैठत श्याम ध्यान लगाय कै ॥
कबहूं अनेक विचार करि करि हीय होत हिरास है ॥
कबहूं मुदित मन हँसत शबरी लगी दरशन आश है ॥ ३८॥
कबहूँ विचारत राम मेरे भवन किहि विधि आय हैं ॥
जो आय हैं तो भीलनी गुणि मुहिं न पद परसाय हैं ॥
कबहूं कहत मनमाहिं यों रघुवीर परम दयाल हैं ॥
लखि दीन दैहैं दरश मो कहँ सत्य जन प्रणपाल हैं॥३९॥
कबहूं विपिनविच जाय बीनत बेर हिय हुलसायकै ॥
तिन चीखि मीठे जानि रघुवर हेत धरत सुखायकै ॥
कबहूं निहोरी मुनीन भाषत नाथ नहिं विसराइयो ॥
तुवधाम आवैं राम तो मुहि दूरतें दरशाइयो ॥ ४० ॥
इहि भांति शबरी रहति निशिदिन रामपद अनुरागिनी ॥
तिहि धन्य भक्ति अनन्य पूरन शुद्धतिय बडभागिनी ॥
जिय जानि प्रीति प्रतीति सांची रामहिय हुलसायकै ॥
सौमित्र संयुत दरशदीनो ताहि बेगहि आयकै ॥ ४१ ॥
…। निरखि रामहि धाय उर उमगायकै चरणनपरी ॥

आनंद जल भरिनैन गदगद वैन वर विनती करी ॥
सिय नाथ शवरी हाथ गहि वेगै उठाई धीरते ॥
सोगहे लछमन पाँय धोये नेह युत दृग नीरते ॥ ४२ ॥
पुनि लाय शुचितृणसाथरी सुविछाय वहु सनमानिकै ॥
हुलसाय वेगहि धाय जाय सुवेर दीने आनिकै ॥
रघुराय नेह वढाय लै सुख पाय सो फल खात हैं ॥
तिहि वार वार सराहि वहु विधि मुदित हिय वतरात हैं ॥ ४३ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

विविध विधानके अनेक पकवान जेते होतहैं जहान मेरी जानसव सीठेहैं ॥ रसिकविहारी फल सरस रसाल आदि तेऊ यह स्वाद पाय सकल उवीठे हैं ॥ कंद मूल अधिक अतुल रुचिकारी सोऊ एकहू न इनकीं समान मोहिं दीठेहैं॥रंचहून सीठे ना उवीठेयोंनदीठे कहूं लपण कहौतो सत्य कैसेवेर मीठे हैं॥४४॥ब्रह्मके उपासी तपराशी वनवासी वर विपुल मुनीशनके आश्रम सिधायो मैं ॥ कीनि सनमान तिन सहित विधान तऊ काहू ठौर कवहुँ न पेट भरि खायो मैं ॥ अमृत समान शवरीके इन वेरनमें रसिकविहारी मन भायो स्वाद पायो मैं ॥ अवध विहाय वन आयो जव ते हों वंधु तवते विचारि सत्य आजही अवायो मैं ॥ ४५ ॥

दोहा—शवरी सुनि रघुवर वचन, हिय फूली न समाय ॥
धाय धायकै छिनहि छिन, देत मधुर फल लाय ॥ ४६ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

वेर वेर वेरलै सराहै वेर वेर वहु रसिकविहारी देत वंधु कहैं फेर फेर ॥ चाखि चाखि भाषें यह वाहु ते महान मीठो लेहु तो लपण यों वखानतहैं हेरहेर ॥ वेर वेर देवै वेर शवरीसु वेर वेर तोऊ रघुवीर वेर वेर तिहि टेर टेर ॥ वेरजानि लावो वेर वेर जनि लावो वेर वेर जनि लावो वेर लावो कहैं वेर वेर ॥ ४७ ॥

सो०—इहि विधि रघुकुल चंद, अशन कियो फल वंधु युत ॥
शवरी प्रीति सानंद, वोले सत्य सनेह भरि ॥ ४८ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

सदन सिधाऊँ पाऊँ व्यंजन अनेक तऊ याके सम एकहू पदारथ न तूलैगो॥ करि करि प्यार मातु अशन करैहैं जब मेरे हीय तबहिं सनेह यह झूलैगो॥ आजको अपार सुख कहँलो बखानौ सब छिन छिन नित प्रति चित्त अति फूलैगो॥ शबरी तिहारे इन बेरनको स्व द मोहिं रसिकबिहारी कहूं कबहूं न भूलैगो॥ ४९॥

दोहा—यौंहीं परम प्रमोद भरि, बचन कहे बहु राम॥
सुनि शबरी मन मुदित ह्वै, विनय करी अभिराम॥ ५०॥

चौ०—ताही छिन सब मुनि सुधिपाई ❀ लषण सहित आये रघुराई॥
शबरीके आश्रम पग धारे ❀ यह सुनि लजित भये ऋषि सारे॥
भक्तिअधीन राम कहँ जानी ❀ आये तहँ मुनिवर विज्ञानी॥
मिले यथोचित लछमन रामा ❀ बैठे सब शबरीके धामा॥५२॥
राम लषण अरु मुनि समुदाई ❀ करत परस्पर विनय बडाई॥
पुनि ऋषिवर बोले धनुधारी ❀ हम इत जल बिन रहत दुखारी
है सर सुभग भरो गंभीरा ❀ पै नहिं ग्रहण योग तिहि नीरा॥
रुधिर बरन बन कीट अपारा ❀ बहु कुगंध नहिं जाय निहारा५४
सो रघुवर तुव पद परसावै ❀ तौ वह नीर शुद्ध ह्वै जावै॥
सुनि बूझी सियनाथ प्रवीना ❀ किहि कारण जल भयो मलीना॥
तब मुनि कही हेतु यह आई ❀ शबरी न्हातरही निशिजाई॥
औचक एक समै लखि लीनी ❀ ताही दिवस बरजि यहि दीनी५६
पै सुनीर इन बहु दिन परसो ❀ याते मलिन भयो सर सरसो॥
अब तुव चरण लागि शुचि होवै ❀ हम सबको अपार दुख खोवै५७
सुनि रघुनाथ कही मृदुबानी ❀ हौसमस्त मुनिवर विज्ञानी॥
परम शुद्ध शबरी कहँ जानौ ❀ याते कछु दुरभाव न मानौ ५८॥
शबरी अबहिं संग तुव जावै ❀ सर नीरहि निज पद परसावै॥
ोय तड़ाग शुद्ध इहिकाला ❀ सकल अमल जल लेहु उताला५९
कहि पुनि बोले रघुबीरा ❀ सुनहु सकल मुनिगण मतिधीरा॥
। रंचहु छल छिद्र न राखौं ❀ जो इहि रुच सत्य सो भाखौं६०

दोहा—योग याग जप त्याग तप, नेम धर्म व्रत दान ॥
इन सबहीते अधिक मुहि, सत्यसनेह सुहान ॥ ६१ ॥
ऊँच नीच कोऊ करै, सत्य प्रीति मो माहिं ॥
होय अधमते अधमपै, तिहि वश रहौं सदाहिं ॥ ६२ ॥
सुख दुख संपति विपतिमें; जिहि दृढ़ ममविश्वास ॥
हौं ताकी दुहुँ लोक मधि, पूजौं सिगरी आस ॥ ६३ ॥
जो मेरो जनहोइकै, करै और की आस ॥
ताको नामहु सुनतही, मोजिय होत उदास ॥ ६४ ॥
सोरठा—इमि अनेक वरबैन, रघुवरके सुनि मुनि सकल ॥
भरे प्रेम जल नैन, भयो महा आनंद उर ॥ ६५ ॥
ऋषि समस्त मतिमान, विविध भाँति अस्तुतिकरी ॥
जै जै कृपानिधान, अधम उधारन धर्म धर ॥ ६६ ॥
चौ०—पुनि मुनि राम रजायसुपाई ❀ शबरिहि सरतट गये लिवाई ॥
तहँ बोले समस्त ऋषि ज्ञानी ❀ परसावो पद सुनि सकुचानी ६७
पुनि शबरी रामहि शिर नायो ❀ सर जल माँहिं स्वपद परसायो॥
भयो शुद्ध पगलगत सुनीरा ❀ निरखत रहे चकित मुनिधीरा ६८
सब ऋषि धन्यवाद तिहि दीना ❀ आये रघुवर निकट प्रवीना ॥
तिनहि यथोचित मिलि दुहुँ भाई ❀ बिदाकिये आनंद बढ़ाई ॥६९॥
पुनि शबरिहि बूझी रघुराई ❀ तुम कछु जनकसुता सुधि पाई॥
सुनि बोली सुकंठ ढिगजावो ❀ तिहिसहायते सीतहि पावो७०॥
तब रघुनाथ कहीतिहि पाहीं ❀ तब गुरु थल हम देखन चाहीं ॥
सुनि शबरी दुहुँ नृप सुत संगा ❀ चलि दरशायो सहित उमंगा७१
विपिन विचित्र लता द्रुम नाना ❀ परमरम्य नहि जाय बखाना ॥
विमल प्रकाश रैनि दिन रहई ❀ त्रिविध समीर सुखद नित बहई७२
सत्यासिंधु जलमय सरसोंहीं ❀ जिहि लखि मान सरोवर मोहीं॥
दल फल फूल सकल सब काला ❀ रहैं एक ढिग केहरि व्याला७३॥
लखि मतंगवन केर प्रभावा ❀ राम लषण हिय बहु सुख पावा॥
पुनि शबरिहि बोले रघुराई ❀ जाहु धाम अब हिय हुलसाई७४

तब शबरी रघुवर पगलागी ❀ करि बहु विनय भक्ति दृढ माँगी॥
शुद्ध प्रीति लखि कृपानिधाना ❀ दियो यथारुचि तिहि वरदाना ७५
पुनि शबरी सर विरचि उताला ❀ दही देह योगानलज्वाला ॥
दिव्यरूप लहि बैठि विमाना ❀ मुदित कियो सुरधाम पयाना ७६

दोहा—उत शबरी धरि दिव्य तन, मुदित गई सुरधाम ।
इत सुग्रीवहि मिलनहित, चले बंधु युत राम ॥ ७७ ॥
सीतहि खोजत बंधु दुहुँ, चहुँ गिरि विपिन मझार ॥
आये पंपासर निकट, हेरी छटा अपार ॥ ७८ ॥

इति श्री० रा० र० वि० वि० वनअटन वर्णनो नाम चतुर्थोविभागः ॥४॥

---

दोहा—पंपासर शोभित विशद, विमल नीर गंभीर ।
सुभग विपिन दरशत चहूँ, सरसत त्रिविध समीर ॥ १ ॥
द्रुम वल्ली दल फूल फल, विविध अनूपम रंग ।
छाय रहो ऋतुराज चहुँ, कूजत विपुल विहंग ॥ २ ॥
लखि वसंतऋतु राम अति, विलपत प्रिया विहीन ।
ह्वै अधीर गहि बंधु कर, कहत वचन अति दीन ॥ ३ ॥
जनकसुतहि खोजत लषण, वीति गये द्वैमास ।
कछु न मिली सुधि अजहुँलों, अब जिय होत निराश ॥ ४ ॥
हाय प्राणप्यारी विना, अब किमि धारौं धीर ।
मिलि ऋतुपति रतिपति हिये, मारत तकि तकि तीर ॥ ५ ॥
अविलोको किहि भाँति चहुँ, छाय रहो ऋतुराज ।
फिरैं मत्त मधुपान करि, प्रमुदित मधुप समाज ॥ ६ ॥

घनाक्षरी कवित ।

झूमेहैं चहुंघा गजराजसे रसाल भूमि घूमैंहैं समीर तेज तरल तुरंगज्यौं।
किंशुक गुलाब कचनार औ अनारनके प्यादे भांति भांति लसे
महित उमंग त्यों ॥ छाई नव वल्ली छटा छहर रही है बनी तेई रथ
गाजें मोर भ्रमत अभंग क्यों ॥ रसिकबिहारी साज साज ऋतुराज
आयो छायो बन बाग मेना लीने चतुरंग यों ॥ ७ ॥ कहूं भौंर गुंजे
मंद सरस सुहाये सुर कोकिला अलाप कहूं मधुर उचारे हैं ॥ कहूं
कहूं पल्लव मृदुल छवि छाये कहूं महक प्रसूननकी कहूं सुख सारे हैं॥

कहूं चटकाहट गुलाबनकी लोनी प्रात कहूं शर मैन नर नारिनको मारैं हैं। रसिकविहारी साज नागरी सिंगारैं कहूँ अजब अनोखी ये बसंतकी बहारैं हैं ॥ ८ ॥ बेलिन बसंत ज्यों नवेलिन बसंत वन वागन बसंत रंग रागन बसंत है ॥ कुंजन बसंत दिज पुंजन बसंत अलि गुंजन बसंत चहुँ ओरन बसंत हे ॥ छैलन बसंत अरु फैलन बसंत संग खेलन बसंत बहु गैलन बसंत है ॥ रसिकविहारी नैन सैननमें बैननमें जितै अविलोको तितै बरसै बसंत है ॥ ९ ॥ निर्तत मयूर महा मुदित मयूरी मिलि मत्त अलि डोलैं लिये अलिनीलसंत सो। रसिकविहारी कीर सारिका सुकोकिलादि करत कलोल कोलि कूजत हसंतसो ॥ निज निज नारी संग अपर विहारी चहूँ खेद जड चेतनंको सकल न संत सो। संत सम सुखद वसंत सबहीको यह प्यारी विन मोको भयो दुखद असंतसो ॥ १० ॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये ॥ किष्किन्धाकांडे ॥ सर्ग ॥ १ ॥ श्लोक।

अयं वसंतः सौमित्रे नानाविहगनादितः ॥ सीतया विप्रहीनस्य शोकसंदीपनो मम ॥ १ ॥ संतापयति सौमित्रे क्रूरश्चैत्रवनानिलः ॥ अमी मयूराः शोभंते प्रनृत्यंतस्ततस्ततः ॥ २ ॥ इत्यादि ॥

दोहा-इहिविधि बहु वर्णन करत, लखि वसंत चहुँ ओर ॥
प्राणप्रिया विन विकल अति, बिलपत राजकिशोर ॥ ११ ॥
इत उत हेरत लषण युत, ऋष्यमूक गिरि पास ॥
आये फिरत मतंग वन, सिय विन निपट हिरास ॥ १२ ॥
तहँ गिरिपर कपि पंचये, हनूमान सुग्रीव ॥
तार नील नल रहत नित, परम भीम बलसीव ॥ १३ ॥

चौ०-जब सुग्रीव लखे दुहुँ वीरा ❀ तब हनुमंतहि कही अधीरा ॥
भेद लेहु वेगे तुम जाई ❀ का किहि हेत फिरें इहि ठाई ॥ १४ ॥
तब हनुमान विप्र तनु धारी ❀ आय जैति वर गिरा उचारी ॥
पुनि कर जोरि विनय युत रीती ❀ बूझी कपि सब कथा सप्रीती ॥ १५ ॥
सुनि लछमन गुण ज्ञान निधाना ❀ निज चारित्र सब कियो बखाना ॥
तब हनुमंत स्वामि पहिचाने ❀ पुलकि सप्रेम चरण लपटाने ॥ १६ ॥
पुनि लछमन बूझो कपि हाला ❀ कहो पवनसुत सकल उताला ॥
राम बंधु सुनि अति हरषाने ❀ बोले वहुरि सत्य हित माने ॥ १७ ॥

घनाक्षरी कवित।

जाकी इंद्र वरुण कुबेर कृपा चाहैं सदा जाके नारदादि ऋषि सेवत चरणहैं ॥ परम प्रचंड खल खंडिवे उदंड जाके दोऊ भुजदंड दिन दुखके हरणहैं॥चक्रवर्त्ति नरेश अवधेशके किशोर वीर संतत त्रिलोकहूके पालन करणहैं ॥ धीर धनुधारी तिय विरह दुखारी राम रसिकविहारी सो सुकंठके शरणहैं ॥ १८ ॥

प्र० ॥ किष्किन्धाकांडे ॥ सर्ग ४ ॥ श्लोक ॥

यस्य प्रसादे सततं प्रसीदेयुरिमाः प्रजाः ॥ स रामो वानरेंद्रस्य प्रसादमभिकांक्षते ॥ ३ ॥ सर्वलोकस्य धर्मात्मा शरण्यः शरणंपुरा ॥ गुरुर्मे राघवः सोयं सुग्रीवं शरणं गतः॥ ४ ॥ इत्यादि ॥

चौ०—सुनि अंजनिसुत विनती कीनी ❀ कहिसुकंठ गति धीरज दीनी॥
पुनि कपि रूप धारि हनुमाना ❀ लै निज कंध दोउ बलवाना ॥ १९॥
ऋष्यमूक गिरि पर द्रुत आये ❀ प्रमुदित हाल समस्त जनाये ॥
सुनि सुग्रीव धाय ढिग जाई ❀ परे चरण आनंद अघाई॥ २०॥
तब रघुवर उठि अंक लगाये ❀ नीति प्रीति मय वचन सुनाये ॥
सुनि सुग्रीव परम सुखमाना ❀ निज निज गति दुहुँ कीन बखाना२१

दोहा—पुनि रघुवर सुग्रीव दुहुँ, शिपि साखी विच दीन ॥
प्रीति निरंतर परस्पर, शुद्ध सत्य दृढ कीन ॥ २२ ॥
राम कही हति बालि हौं, तुमैं करौं कपिराय ॥
मुदित कही सुग्रीव मैं, दैहौं सियहि मिलाय ॥ २३ ॥
पुनि बैठे इक ठौर मिलि, गहे परस्पर हाथ ॥
वर्णत निज निज शोक गति, दुहुँ सुकंठ रघुनाथ ॥ २४ ॥

चौ०—ताछिन सुग्रीवहि सुधि आई ❀ बोले अति आतुर उमगाई ॥
शीत काल आतप सुखपाई ❀ हौं कपि युत बैठो रघुराई ॥ २५॥
ताही छिन नभते इहि ठाई ❀ भूषण गिरे अचानक आई ॥
को जानै किहिके सो आहीं ❀ लै धरि दये कंदरा माहीं ॥ २६ ॥
वर भूषण अमोल सुठि रूपा ❀ कंचन मय मणि जटित अनूपा ॥
पै अब हौं सुसत्य अनुमानी ❀ हैं ध्रुव जनकसुताके जानी॥२७॥

सुनि सुग्रीव वचन रघुराई ❀ बोले सपदि प्रेम उमगाई ॥
हाय सखा कित वेगहि लावो ❀ सो प्रिय भूषण मोहिं दिखावो॥२८॥
सुनि सुकंठ अति आतुर जाई ❀ रामहिं दिये सुभूषण लाई ॥
उठि रघुवीर हुलसि हिय लीने ❀ हैं निज प्राणप्रियाके चीने ॥ २९॥

घनाक्षरी-कवित्त।

भूषण सु लेतही पिछाने निज लाँडिलीके हिय हुलसायो अति रसिकविहारीको॥कारि कारि प्यार फेरि फेरि तिहि हेरैं श्याम कलित केयूर मंजु रूप उजियारीको ॥ चूमि चूमि कुंडल निहारैं नेह ऊमि ऊमि वार वार धारैं कर जानि सुकुमारीको ॥ भरि भरि नैन वैन वोलैं उर लाय लाय हाय यह नूपुर हमारी प्राणप्यारीको ॥ ३० ॥

दोहा—यों सिय भूषण हेरि के, प्रेम विवश रघुवीर ॥
करत विलाप विहाल अति, तन मन भयो अधीर ॥ ३१ ॥
पुनि बोले वर बंधुसे, राघव अति बिलपाय ॥
भूषण प्राण अधारके, लखौ लषण ये आय ॥ ३२ ॥
रामानुज कर ले निरखि, भरे नीर दुहुँ नैन ॥
गदगद कंठ सनेह मय, कहे सत्य वर वैन ॥ ३३ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

अमल अमोल गोल कुंडल प्रकाशमान ऐसो दरशात कोऊ राजभामिनीको है ॥ तैसही अमंद भुजवंद चंद ते दुचंद दीपति सु दिव्य दुतिहारी दामिनीको है ॥ परम पुनीत पद भूषण अनूप चारु पूजनीय संतत त्रिलोक नामिनीको है ॥ रसिकविहारी और नाहिं पहिचानें एक जानें यह नूपुर हमारी स्वामिनीको है ॥ ३४ ॥

चौ०—सुनि सुबंधुवाणी रघुराई ❀ ले उसाँस बोले बिलपाई ॥
हैं तिहुँ भूषण प्राणप्रियाके ❀ पाये आज अधार जियाके ॥ ३५ ॥
यों कहि पुनि सुकंठ प्रति भाखे ❀ सो भूषण लगाय उर राखे ॥
कहो सखाको हरी जानकी ❀ कितलैगयो अधार प्राणकी ॥३६॥
सुनि सुग्रीव कही मृदुवानी ❀ को कहँको कितगो
प दिय धीर धरो रघुराई ❀ हो लैहों सिय

यों कहि पुनि बहु धीर धराई ❀ राम सुकंठ लये हि
बोले वचन नेह दुख साने ❀ बिरही हम तुम दोउ मिल
बहुरि कही रघुवर सो भाषो ❀ किहि कारण वाली ड्रा
सुनि सुकंठ बोले कर जोरी ❀ राजकुँवर कछु मोरि न खो

सो०–मायावी जिहि नाम, असुर जु आयो इक र
वालि कियो संग्राम, भ्रात संग हौंहू रहो ॥ ४०
पुनि सो असुर पराय, जाय धसो महि विवर म
वालि क्रोधवश धाय, तिहि पाछे प्रविशो तहाँ
मोहिं राखि बिल द्वार, भ्रात कहो यक पक्षलों
नहिं आऊं तिहिमार, तौ लखियो हौं हत भयो ॥
मैं तिहि आयसुधार, तितहि रहो यक मास ल
शोणित तबै अपार, बहो नदी सम विवरतें ॥ ४३
भ्रात वचन हौं पाय, जानो वाली हत भयो ॥
शिला विवर मुख लाय, आयो भय दुख शोक व
तब पुर लखि पतिहीन, सब मंत्री हित बंधु मि
राज तिलक मुहिं कीन, करन लगो नृपकाज सब
कछु दिन गये कपीश, ताहि मारि आयो सदन ॥
करी मोहिं लखि रीस, कहि कटु वच ताडन किय
हरिलीनी ममनारि, एक बसन दै मोहिंसो ॥
गृहते दियो निकारि, प्राणघात लाई तऊ ॥ ४७ ।
तिहि भयते चहुँ ओर, बिकल फिरो बहु वर्षलों ।
इहां शाप अति घोर, याते रहौं निशंक इत ॥ ४८
सुनि सुकंठके बैन, दुखित भये जल नैन भरि ॥
बोले करुणाऐन, वेगि वालि हौं मारिहौं ॥ ४९ ॥

चौ०–राम वचन सुनिकै सुग्रीवा ❀ कही नाथ वाली बल
अकथनीय ताको पुरुषारथ ❀ सुनो सकल मैं कहौं यथारथ

दिनकर उदै होन नाहिं पावैं ❀ चहूं सिंधु संध्या करि आवैं ॥५१॥
कबहूँ कीश कोलि जिय लावै ❀ तव गहि गिरि नभ ओर चलावै ॥
पुनि कंदुक सम सो कर झेले ❀ इहि विधि अमित बार वन खेलै ५२

दोहा–अपर वालि वल सुनिय प्रभु, दैत्य दुंदुभी नाम ॥
जिहि सहस्रगजमत्त वल, गिरि समान वपु राम ॥ ५३ ॥
असुर मत्त सो युद्ध हित, गयो सिंधुके पास ॥
ताहि विलोकि नदीशके, उर छाई बहु त्रास ॥ ५४ ॥
तव पयोधि सविनय कही, हम तुव लायक नाहिं ॥
वली हिमंचल करहिंगे, युद्ध जाहु तिन पाहिं ॥ ५५ ॥
सुनि दुंदुभि हिमगिरि निकट, आयो अतिहि उताल ॥
गौरि पिता तिहि देखिकै, भये निपट वेहाल ॥ ५६ ॥
तव कर जोरि अधीन ह्वै, बोले वचन गिरीश ॥
तुमते भिरै सु एकहै, वाली वली कपीश ॥ ५७ ॥
सुनत दुंदुभी महिप वपु, गिरि समान विकराल ॥
किष्किधामधि घोररव, कीनो आय उताल ॥ ५८ ॥
सो सुनि वाली क्रोध युत, धाय कीन बहु युद्ध ॥
अमित काल लग परस्पर, रहे दुहूँ रण रुद्ध ॥ ५९ ॥
पुनि कपीश तिहि वध कियो, गहि महि पटक पछार ॥
दुंदुभिमुख दृग श्रवणते, चली रुधिरकी धार ॥ ६० ॥
पुनि वाली कर तोलि तिहि, वपु फेंको रिस ठान ॥
सो मतंग आश्रम परो, योजन एक प्रमान ॥ ६१ ॥
रुधिर विंदु बहु मुनि निकट, परे भयो अति शोर ॥
धाये चौंकि मतंगवन, लखो महिप मृत घोर ॥ ६२ ॥
गिरि समान तनु गिरतहीं, भो बहु विपिन विनाश ।
कियो क्रोध सो देखिकै, मुनि मतंग तपराश ॥ ६३ ॥
त्रिकालज्ञ ऋषि ध्यान धरि, लखो वालिकृत हाल ॥
तव कपीशहित क्रोधवश, दीनो शाप कराल ॥ ६४ ॥
मम आश्रम वाली कबहुँ, अवि योजन माहिं ॥

सहस खंड तिहि शीशके, तौतत्क्षण ह्वै जाहिं ॥ ६५ ॥
ताते वालि न आवही, इत इक योजन माहिं ॥
याते हौं इहि ठौर अति, निर्भय रहो सदाहिं ॥ ६६ ॥
चौ०–यौं सुकंठ वाली बलगाथा ❀ कहत सुनत लछमन रघुनाथा॥
सहजहि डोलत विपिन मझारा ❀ पंचकोश दुहुँ राजकुमारा ॥ ६७॥
सो दुंदुभी अस्थि अति भारी ❀ गिरिसम निरखि लषण धनुधारी॥
बामचरण ते सहज उठायो ❀ द्वैशत धनुष प्रमाण बहायो॥६८॥
पुनि सुग्रीव कही रघुवीरा ❀ कपिपति महाबली रणधीरा ॥
याते मुहिं अपनी कदराई ❀ तिहि वध सहज न परत जनाई६९॥
दोहा–धनुष प्रमाण कहावही, अर्ध अधिक त्रैहस्त ॥
सो द्वै शत धनु अस्थि यह, फेंको लषण समस्त ॥ ७० ॥
पैविलोकि ये राजसुत, वाली बल है भूरि ॥
द्वैशत धनुते होत है, यक योजन बहु दूरि ॥ ७१ ॥
चौ०–सुनि सुग्रीव वचन रघुराई ❀ कहि बहु वीर रीति समुझाई॥
बहुरि सुहिय विचार ठहराई ❀ तिन प्रतीत हित सहज सिधाई७२
सो दुंदुभि वपु अतुलित भारी ❀ रघुवर पद अंगुष्ट निज धारी॥
सहज पँवारि दियो बलवाना ❀ परो सु दश योजन परमाना७३॥
दोहा–सो लखि कही सुकंठ पुनि, बल न कछू विलगान ॥
तब वाली दुहुँ मध्यको, अधिक सु न्यून समान ॥ ७४ ॥
सहित रुधिर त्वच मांस गरु, वाली फेको ताहि ॥
शुष्कभयो बहु दिवस हरु, अब मेलो प्रभु याहि ॥ ७५ ॥
चौ०–सुनि रघुनाथ कही मुसक्याई ❀ तुव उर जिमि प्रतीति ठहराई ॥
बरणो वेगि सु हम दरशावैं ❀ जिहि लखि सब निश्चय उर लावैं७६॥
तब सुग्रीव कही रघुलाला ❀ शाल सात ये विटप विशाला ॥
गहि वाली झकझोरत जबहीं ❀ पत्र हीन होवें तरु तबहीं ॥७७॥
सो प्रभु यक शरते तरु एका ❀ पत्र हीन कीजे धरि टेका ॥
तब तब बल वाली समजानों ❀ तिहि वधकी प्रतीत उर आनों ७८
सुनि सुग्रीव वचन बलवाना ❀ सातहु तरु वेधे इक वाना ॥
पत्री पत्र हीन करि पत्री ❀ प्रविशो तृण प्रवेशि धरत्री॥७९॥

सो प्रभाव लखिकै सुग्रीवा ॐ जानी दृढ रघुवर बलसींवा ॥
गहि पद कीनी विनय सप्रीती ॐ नाथ मोहिं अब भै परतीती ८०॥

दोहा–इहि विधि करि बहु चरित पुनि, आप कियो विश्राम ॥
सह सुकंठ रघुवर लषण, अपर कीश बलधाम ॥ ८१ ॥

इति श्री० रा० र० वि० वि० श्रीरामसुग्रीवमिलन
वर्णनो नाम पंचमोविभागः ॥ ५ ॥

---

दोहा–पंपासरते सरस शुचि, लाये लषण प्रवीन ॥
कंद मूल फल फूल मधु, स्वादित खग मृग मीन ॥ १ ॥
करि कबंधवाणी सुरति, अशन कियो हरपाय ॥
खग मीनन को स्वाद बहु, वर्णत हैं रघुराय ॥ २ ॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये । आरण्यकांडे ॥ सर्ग ७२ ॥ श्लोक ।

घृतपिंडोपमान् स्थूलान्तान्द्विजान् भक्षयिष्यथ ॥ रोहितांश्चक्रतुंडांश्च नलमीनांश्च राघव ॥ १ ॥ पंपायामिषुभिर्मत्स्यांस्तत्र राम वरान्हतान् ॥ निस्त्वक्पक्षानयस्ततप्तानकृशाऽनेककंटकान् ॥ २ ॥ तव भक्त्यासमायुक्तो लक्ष्मणः संप्रदास्यति ॥ भृशं तान्खादतो मत्स्यान्पंपायाः पुष्पसंचये ॥ ३ ॥ इत्यादि ॥

दोधई छन्द ।

यों प्रमुदित कछु दिवस रहे पुनि कही सचहि श्रीरामा ॥
करिहौ वेगि वालिवध गमनो सजिकिष्किंधा ग्रामा ॥
दै आज्ञा गहि बाण शरासन चलेसबंधु उताला ॥
संग सुकंठ आदि कपि पाँचहुँ हर्षित बलीविशाला ॥
जाय नगरसन्निध सब वनमधि गहि तरु ओट विराजे ॥ १ ॥
पाय रजाय सुकंठ आय तुर पुरिद्वार बहु गाजे ॥
सुनि वाली क्रोधित ह्वै धायो भिरे सबल सुग्रीवा ॥
दोउ भ्रात द्वंद्वयुद्ध अति दुहुँ अमित बलसींवा ॥ २ ॥
इत उत लखत सुकंठ सुयुद्धन तब करि क्रोध हरीशा ॥
हने अमित तरुमुष्टि वज्रसम वेधुरि धरि भुज शीशा ॥
है विहाल सुग्रीव पराने ऋष्यमूक वनलीना ॥

वालि न गयो शापभय तहँते भवन गवन द्रुत कीना ॥ ५ ॥
जाय सुकंठ विकल रघुवर सो कही नाथभल कीना ॥
दै विश्वास पठाय भिरायो फेर फेर मुख लीना ॥
सुनि श्रीराम अंक भरि भाषी हौ दोऊ इकसारा ॥
हौं ताही भ्रम भीति विवश ह्वै बाण न कियो प्रहारा ॥ ६ ॥
यौं कहि राम सुकंठ कंठमधि गज पुष्पी पहिराई ॥
भाषी जाहु चिह्न अब लखिकै ध्रुव मारौं कपिराई ॥
प्रभुरजाय वश चले सुगल पुनि फिरि फिरि हेरत पाछे ॥
दृढ़ करि हीय आय पुर द्वारे गर्जत भये सु आछे ॥ ७ ॥
सुनि वाली पुनि उठो क्रोध वश तब तारा सब भाषी ॥
राम सुकंठ मित्रता प्रथमहि जो सुतमुख सुनिराषी ॥
सो तिय शीश हरीश नमानी भिरो आय बलवानां ॥
दोऊ भ्रात विरुद्ध क्रुद्ध भरि उद्ध युद्ध बहु ठाना ॥ ८ ॥
भये थकित सुग्रीव विकल पुनि हेरत बारहिंबारा ॥
तब रघुवर तरु ओट दूरते बाण वालि उर मारा ॥
गिरो कपीश भूमि विह्वल ह्वै साजि शर राघव धाये ॥
दुहूँ बंधु चहुँ कपि संयुत द्रुत तासु निकट चलि आये ॥ ९ ॥
तिनहि निहारि वालि इमि भाषी यह न वीरको धर्मा ॥
क्षत्री ह्वै भूपति दुरि मारो कीनो राम अकर्मा ॥
तब रघुवीर कही सुन हरिपति अनुज वधू तू लीनी ॥
याते तोहिं दंड वध दीनो नाहिं अनीति कछु कीनी ॥ १० ॥
इहि विधि दुहुँ कटु मृदुल बैन बहु कहे वालि अरु रामा ॥
तजो प्राण कपि भयो शोर चहुँ सब धाये तजि धामा ॥
तारा अरु अंगद बहु विलपत आरतगिरा पुकारी ॥
कीश ऋच्छ किष्किंधावासी रुदन करत नर नारी ॥ ११ ॥
तब रघुवीर धीर दै सबही सुग्रीवहि समुझाई ॥
मृतक क्रिया वर सविधि यथोचित सकल सपादि करवाई ॥
पुनि आज्ञा दे अनुजहि प्रमुदित द्रुत भेजो रघुनाथा ॥
जाय लपण पुर साजि सुकंठहि कियो तिलक कपिनाथा ॥ १२ ॥

इहि विधि वालिहिमारि राम अरु करि सुग्रीवहि राजा ॥
हनुमंतहि मंत्री दृढ़ थापो अंगदको युवराजा ॥
तारा भ्रात नारि निज नारी रुमासहित कपिनाथा ॥
रहत सदा सानंद राज लहि विलसत भये सनाथा ॥ १३ ॥
बरषा काल निरखि श्रीरघुवर सानुज गिरि पर छाये ॥
परमरम्य कंदरा शिलावर द्रुम फल फूल सुहाये ॥
पावसऋतु लखि राम विरह वश प्यारी विन अकुलाहीं ॥
नैन नीर भरि दीन वैन बहु बोलत अति बिलपाहीं ॥ १४ ॥
दोहा—बरषा हिय करषा करत, रंच दया हिय नाहिं ॥
विरहीको जिय लेन को, मदन पठायो माहिं ॥ १५ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

कीधौं विरहीके प्राण दाहे धूम धुंधर ये कीधौं है सपक्ष गिरि उडत उतंग हैं ॥ कीधौं ऋतु पावसके विविध वितान तने कीधौं नभ मंडलमें तरल तुरंग हैं ॥ रसिकविहारी कीधौं बालक निशाके श्याम कीधौं बरषाके दूत डोलत सुढंग हैं ॥ कीधौं युगमासके विलासके अवास सोहैं छूटे किधौं मदन महीपके मतंग हैं ॥ १६ ॥

आवत चहूंघा वन घेरि नभ मंडलमें करत अँध्यारी भारी गरजत जोरसे ॥ दुरि दुरि दौरि विज्जु छटा छहरात ज्योंही त्योंही तरु तोरैं पौन प्रबल झकोरसे ॥ रसिकविहारी मोर मुदित पुकारतहैं जित तित झिल्ली झनकारत हैं जोरसे ॥ वरसत नीर धारा धरणी धरै न धीर होत हैं अधीर सब मदन मरोरसे ॥ १७ ॥

घुमडि घनेरे घहरात वन घेर घेर झूम झूम घूम घूम मंडित घमंड है ॥ रैनि अँधियारी कारी कारी भयकारी भारी जोरते झकोरैं पौन प्रबल प्रचंड है॥दादुर दिमाक दरशावें दिशि चारों भले झिल्ली झनकारैं सुरदीरघ अखंड है॥रसिकविहारी दुति दामिनी दमकै देखि अबला सशंक यह पावस उदंड है ॥ १८ ॥

धावैं हैं वलाक झुंड झुंड नभमंडलमें नीके कोकिलानके नग्स सुर माचैं हैं ॥ गुंजत मधुप पुंज पुंजनमें कुंजनमें बोलत पपीहा पीउ पीउ रंग राचैं हैं॥ रसिकविहारी उर आनँद अपार होन पावसके

साज सबै सांचे सुख सांचे हैं ॥ लरज उठें हैं सुनि मेघकी गरज
देखौ बागनमें मुदित मयूरगण नाचें हैं ॥ १९ ॥

सवैया कवित ।

झूमिरहीं द्रुमडौरें चहूँ दिशि भूमि हरीं लखि होत हरो हिय ॥
लोनी लता लपटीं तरु अंगन मानो नवेली रहीं मिलिकें पिय ॥
इन्द्र वधू छवि छावें चहूँ रसिकेशविलोकतही हुलसे हिय।
श्याम मनाये न मानतीं जो सोई आपुहिते तजिमान मिलें तिय २०॥
बरसै वहु नीर फुहारनतें अविलोकि घनो विरहासरसै ॥
सरसै दुख देखत कुंजनको रसिकेश मनोज जहां दरसै ॥
दरसै चहुँ प्राविट रूप अनूप वियोगिनी हाय हिये तरसै ॥
तरसै घनश्याम विना घनश्याम लखे छिन बीतत है बरसै ॥ २१ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

घन गरजैंह किधौं दुंदुभीरसेशकी है छाये मेघ कीधौं तने पावस वितान हैं ॥ संपाकी दमक कीधौं चमक कृपाणनकी कीधौं नीर बुंदैं कीधौं मदनके वान हैं ॥ पवन प्रचंड कीधौं दूती या विरहकी है रसिकविहारी ऋतु कीधौं भूपसानहै ॥ उडत बलाक कीधौं आनँद वियोगिनके जरत जवासे किधौं विरहीके प्रान हैं ॥ २२ ॥ हीय मुददानी रतिरानीके प्रगट भयो पावस सपूत पूत सब सुखदाई है ॥ सुनि हरपायकै सिधाई चारु इन्द्रवधू मघवा अनंद ह्वै अमीकी झरि लाई है ॥ निर्तत कलानि कल कोकिल करैंहैं गान दल फल फूल सौंज दिशन सजाईहै ॥ रसिकविहारी घन गरज मची है आज मदन नरेश द्वार बाजत बंधाई है ॥ २३ ॥

दोहा—यौं वहु विधि वर्णत विलखि, लखि पावस भरि नैन ॥
विरह विवश अति दीन पुनि, रघुवर बोले बैन ॥ २४ ॥

सवैया कवित ।

अति शीतल मंद सुगंध समीर सदा तिहि को तनु जापरसौ ॥
कल कोकिल चातक मोर मलिंद उतै रव मंजु महा सरसौ।
वर इंद्र वधू वक दामिनि हो नवभामिनिके ढिग जा दरसौ ॥
रसिकेश जहाँ मम प्राणप्रिया घन वेरि घनें तहँ जा वरसौ ॥ २५ ॥

दोहा—इमि कहि पुनि वर बंधुसे, बोले निरखि अधीर ॥
सुनो सुनो हेरो लषण, प्यारी गति मति धीर ॥ २६ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

धाय धाय बैठत कदंब जंबु अंबनके चाय टकलाय लाय मेरी ओर हेरैहैं ॥ आय आय बोले बार बार छाय छाय शोर भाय भाय डोलै डार डार चहुँ फेरै है ॥ जाय जाय दुरत घरीक प्रीति पाय पाय रसिकविहारी रहै इत उत नेरैहै ॥ जीव तरसावै पीउ पीउ रटलावै हाय होयकै पपीहा प्राण प्यारी मोहिं टेरै है ॥ २७ ॥

दोहा—इमि पावस लखि राजसुत, विलपत होत अधीर ॥
अमित भांति समुझायकै, लषण धरावै धीर ॥ २८ ॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये ॥ किष्किंधाकांडे ॥ सर्ग ॥ २८ ॥ श्लोक।

अयं स कालः संप्राप्तः समयोऽद्यजलागमः ॥ संपश्यत्वं नभो मेघैः संवृतं गिरिसन्निभैः ॥ १ ॥ क्वचिद्बाष्पाभिसंरुद्धान्वर्षागमसमुत्सुकान् ॥ कुटजान्पश्य सौमित्रे पुष्पितान्गिरिसानुषु ॥ मम शोकाभिभूतस्य कामसंदीपनान्स्थितान् ॥ ५ ॥ इत्यादि ॥

इति श्री०रा०र०वि०वि०वालिवधवर्णनो नाम षष्ठोविभागः ॥ ६ ॥

---

सो०—इहि विधि राजकिशोर, पावस विलपि वितीत किय ॥
शरद निरखि चहुँ ओर, काजसमै गुणि मुदित भे ॥ १ ॥
उत प्रथमै हनुमान, सुरति दिवाय सुकंठको ॥
भेजे बहु बलवान, सुभट बुलावन हेतु चहुँ ॥ २ ॥

चौ०—इत रघुवीर लषण प्रति भाषी ❀ लखो सुकंठ सुरति नहिं राखी ॥
राज तीय लहि के सुखसारो ❀ भये मत्त ममकाज विसारो ॥ २ ॥
इहि विधि राम क्रोध करि भारी ❀ कही लषण जावो धनुधारी ॥
कहो वेगि वनचरहि बुझाई ❀ अब विलंब तुव नाहिं भलाई ॥ ४ ॥
सुनि लछमन धनु शर कर धारी ❀ आये क्रोधित नगर मझारी ॥
राजद्वार मधि खवर जनाई ❀ अंतर गये रजाय मँगाई ॥ ५ ॥
गृह पैठत किय धनुप टँकोरा ❀ पूरित भयो शोर चहुँ ओरा ॥
लषण क्रोध लखि अंगद धाई ❀ कपिनाथहि गति सकल सुनाई ६ ॥
लषण कोप सुनिकै हरिपाला ❀ भेजी तारहि निरखि उताला ॥

सो सुंदरी आय शिरनाई ❀ करि बहु विनय सुधीर धराई ॥७॥
तारा अरु अंगद हनुमाना ❀ करि बहु विनय सहित सनमाना॥
सादर लै सँग महल पधारे ❀ जाय लषण कपिपतिहि निहारे ८॥
सदन विचित्र अनूपम साजे ❀ कंचनमय आसन वर भ्राजे॥
रुमा रूप मय गल भुज धारी ❀ अपर अनेक लसैं नवनारी ॥९॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये। किष्किन्धाकांडे सर्ग ॥ ३२ ॥ श्लोक।

दिव्याभरणमालाभिः प्रमदाभिः समंततः ॥ संरब्धतररक्ताक्षो-बभूवांतकसन्निभः ॥ १ ॥ रुमां तु वीरः परिरभ्य गाढं वरासनस्थो वरहेमवर्णः ॥ ददर्श सौमित्रिमदीनसत्त्वं विशालनेत्रः स विशालनेत्रम् ॥ २ ॥ इत्यादि ॥

चौ०-लषण हि देखि उठे कपिपाला ❀ राम बंधु कह वचन कराला॥
तव तारा पुनि बहु समुझाये ❀ कही सुभट हरिनाथ बुलाये ॥१०॥
सो सुनि लषण धीर उर धारी ❀ तब सुकंठ वर गिरा उचारी॥
तन धन प्राण राज परिवारा ❀ हौं अर्पण किय प्रभु हित सारा ११॥
यौं कहि पुनि उताल शिष दीनी ❀ पवनपुत्र प्रति आयसु कीनी॥
महि मंडल जेते कपि ऋच्छा ❀ आवैं वेगि सकल ममशिच्छा १२॥
सुनि कपि पुनि भेजे भट धाये ❀ नभ मग वेगि विपुल चहुँ जाये॥
मिलि सुकंठ लछमन दुहुँ अंका ❀ बैठे मुदित एक परयंका ॥ १३॥
पुनि सुग्रीव तियन शिष दीना ❀ निज निज ठाम गमन सब कीना॥
वेगहि शिविका सुभग मँगाई ❀ बैठे लषण सहित कपिराई ॥ १४॥
छत्र चमर व्यजनादिक साजा ❀ लिये यथोचित कीश समाजा॥
सुभट शस्त्रधारी बहु संगा ❀ आये प्रभु ढिग सहित उमंगा॥ १५॥
दूरहि उतरि यानते कीशा ❀ लज्जित प्रभुपद नायो शीशा॥
राम सखहि उठि अंक लगावा ❀ सादर गहि समीप बैठावा॥ १६॥
तब सुकंठ बहु विनती कीनी ❀ रामनीति मय वर शिष दीनी॥
ताही छिन कपि ऋच्छ अपारा ❀ आये विविध वीर बरियारा १७

दोहा–महि मंडल जेते सकल, हैं कपि ऋच्छ विशाल॥
ते हरीश आज्ञा सुनत, आये मुदित उताल ॥ १८॥

कीशपतिहि रामहि सबै, सादर नायो शीश ॥
भये मुदित प्रभु हेरिकै, अगणित ऋच्छ शुकीश ॥ १९ ॥
तब सुग्रीव बुलाय ढिग, मुख्य मुख्य कपि ऋच्छ ॥
करी सबहि भय प्रीत युत,सिया शोध हित शिच्छ ॥२० ॥
कही वेगि तिहुँ लोकमें, हेरो सीतहि जाय ॥
दिवस पंचदश मध्यद्रुत, आवो शोध लगाय ॥ २१ ॥
विनत नाम कपियूथपति, तिनहिं सुकंठ बुलाय ॥
कही सुभट तुम सीयको, शोधहु पूरब जाय ॥ २२ ॥
हनुमत ऋच्छप बालिसुत, नीलादिकन नृपाल ॥
भाषी दक्षिण दिशि सबै, सीतहि लखौ उताल ॥ २३ ॥
पश्चिम दिशा सुषेणको, सादर कह कपिराय ॥
पुनि शतबलीसुकीशको, उत्तर दई रजाय ॥ २४ ॥
इमि चहुँ दिशि अरु विदिशि पुनि, सातहु स्वर्ग पताल ॥
वहु भूगोल खगोल युत, सब भाषे हरि पाल ॥ २५ ॥
सो०—सुनि बूझी रघुवीर, सखा सकल ये किमि लखे ॥
कही सुकंठ सुधीर, भ्रात भीति भागे तबै ॥ २६ ॥
तब रघुवर मुसक्याय, बोले गई सुभीति अब ॥
सुनि सुकंठ शिरनाय, कही सु मम पौरुष कहा ॥ २७ ॥
प्रभु तव कृपा प्रभाय, कन अनु होय सुमेरु सम ॥
नेकरोष ह्वै जाय, सुरगिरिहो लघुरजहुते ॥२८ ॥
दोहा—यों कहि पुनि हनुमानको, भाषी निकट बुलाय ॥
राम काज सिधि होय जिमि, सो कीजो मनलाय ॥ २९ ॥
चौ०—तब लखि राम हिये हुलसाई ॥ पवनपुत्र कह ढिग बैठाई ॥
दई मुद्रिका अति अभिरामा ॥ जामधि वर अंकित निजनामा ॥३०॥
दे मुद्रिका कही पुनि रामा ॥ हो कपि वीर बुद्धि गुण धामा ॥
नीति प्रीति जस बल गुणलीजो ॥ होवै सिद्धि काज यह कीजो ॥३१॥
सुनि हनुमंत आदि सब वीरा ॥ नाय शीश कहि जै रघुवीरा ॥
गमन कियो तिमि ले भट साथा ॥ जिमि रजाय दीनो कपिनाथा ३२

चलत समय भाषी कपिराई ❀ जो ऐहैं सिय शोध लगाई ॥
सो अति ही आनंद अंघे है ❀ नाम धाम धन ग्राम सुपैहै॥२३॥
सुनि गमने सब हिय हुलसाई ❀ खोजत फिरत सियहि चहुँ धाई॥
तिहूँ लोक कपि ऋच्छ सिधावें ❀ कितहूँ कहूँ सो ध नहिं पावें ॥२४॥
इमि पश्चिम उत्तर अरु प्राची ❀ खोजी सब दिशि रंच न बाची॥
नभ पाताल हेरि चहुँ आये ❀ विवश वचन कपिपतिहि सुनाये२५
दक्षिण हनुमंतादिक बीरा ❀ खोजत सीतहि भये अधीरा ॥
निर्जल निर्जन वन गिरि भूरी ❀ हेरे नगर देश बहु दूरी ॥ २६ ॥
इमि खोजत इक दिवस सुबीरा ❀ भये तृपातुर निपट अधीरा ॥
तिहि थल मध्य नीर कहुँ नाहीं ❀ धाय धाय हेरें चहुँवाहीं ॥ २७॥
तहाँ भूमि इक विवर लखाना ❀ ताढिग आये सब बलवाना ॥
आरद पक्ष हेरि खगनाना ❀ है इत जल यह दृढ़ अनुमाना२८
तब सबही यह कीन विचारा ❀ अविलोकिय चलि विवर मझारा
निरखो बिल द्वारा चहुँ ओरा ❀ अगम पंथ छायो तम घोरा२९॥
भयवश जाय सकत नहिं कोई ❀ तब हनुमंत अग्र हठि होई ॥
एक एक कर गहि सब गौने ❀ पैठे विवर सभै धरि मौने ॥४०॥
गये सुयोजन एक प्रमाणा ❀ तब तहँ अति प्रकाश दरशाना॥
भवन बाग सर परम अनूपा ❀ लसै एक तिय वृद्ध स्वरूपा४१॥
तिहि विलोकि सब कीन प्रणामा ❀ पुनि बूझी किहिको यह धामा ॥
कही सु मयदानव कर ठामा ❀ है कपि स्वयंप्रभा मम नामा४२॥
सुनि रजाय लै फल दल खाये ❀ करि जलपान अनंद अघाये ॥
तासु निकट पुनि सब मिलि आये ❀ सो बूझी को तुम कहँ आय४३॥
तब कपि कही सकल तिहि बाता ❀ सुनि बोली सो तिय हे ताता ॥
पैहौ सीतहि संशय नाहीं ❀ वीर धीर धारौ मन माहीं ॥४४॥
पुनि कपि कही ताहि कर जोरी ❀ करु सहाय माता अब मोरी ॥
महाअंध मग सूझत नाहीं ❀ किमि हम विवर द्वार फिरि जाहीं४५॥
तब तिहि कही कृपालु सुहोई ❀ ह्यांते निसारिसकै नहिं कोई ॥
पै तुम रामदास हो याते ❀ मूँदहु नैन जाहु इहि ठाँते ॥४६॥

सुनि सब निज निज कर दृग ढांके ❀ मूँदे पलक रंच नहिं झांके ॥
स्वयंप्रभा तपबल तिन काढे ❀ लखें वीर सागरतट ठाढे ॥४७॥

दोहा–सबही चित चकृत लखें, कहत बचे अब प्राण ॥
गये हुते किहि हेतु तहँ, भयो आनको आन ॥ ४८ ॥
सिंधुतीर गिरि पै सकल, बैठे सोच कराहिं ॥
किमि जैये कपिराज ढिग, काज भयो कछु नाहिं ॥ ४९ ॥
भाषी अवधि हरीश सो, बीति गये दिन और ॥
गये हते नृप याहिते, मरण भलो इहि ठौर ॥ ५० ॥
राम काज हित तनु लगै, दोऊ लोक बनाय ॥
लखौ जटायू गीध किमि, सुखी भयो गति पाय ॥ ५१ ॥

चौ०–इमि लिय जब जटायु कर नामा। तासु भ्रात सो सुनि तिहि ठामा
प्रगटो मंद मंद वपु भारी ❀ पंख विहीन भूरि भयकारी ५२॥
ताहि देखि सब भीत जु मानी ❀ सो भाषी सुधीर मृदुबानी ॥
कहौ अभय प्रथमहिं कह बरनी ❀ है कित किमि जटायुकी करनी ५३
तब अंगद सब कथा कहाई ❀ सुनि सुगीध भाषी बिलपाई ॥
मोहिं लै चलहू सागर तीरा ❀ देहुँ जटायु बंधु कहँ नीरा ॥५४॥
तब सब ताहि सिंधु तट आनो ❀ सो बंधुहि जल दै दुखमानो ॥
बोलत भयो कपिन समुझाई ❀ रहो जटायु मोर लघुभाई ५५॥
एक समय हम दुहुँ अभिमानी ❀ उड़ि रवि निकट चले हठ ठानी ॥
जबहीं गये प्रकाश मँझारी ❀ तब नहिं सही गई तप भारी ५६॥
दोऊ प्राण कंठ मधि आयो ❀ पंख झांपि हौं बंधु बचायो ॥
ताछिन भानु तेज मम पक्षा ❀ जरे गिरो मैं ह्वै निरपक्षा ॥ ५७ ॥
परे आय इत निपट बिहाला ❀ इहाँ निशाकर मुनी दयाला ॥
करत रहे तप सो मुहि हेरी ❀ कियो सचेत शीश कर फेरी ५८॥
पुनि मुनि कही अयोध्याधामा ❀ दशरथ सुत ह्वै है श्रीरामा ॥
तासु तीय निशिचर हरि लैहै ❀ तिहि शोधन कपि नाथ लगैहै ५९
चहुँ ओर बहु सुभट सिधावैं ❀ खोजत कोश भालु इत आवैं ॥
सिया शोध तुम तिनहि बतैहो ❀ ताही समय पंख पुनि पैहो। ६०॥

दोहा—यौं कहि भापी गीध पुनि, संपाती मम नाम ॥
सब वृद्धनको भूप हौं, पै अब भयो निकाम ॥ ६१ ॥
जरठ पक्ष बिन हीनवल, बनै इतो अब काम ॥
पुनि गिरि पै मुहि लै चलौ, कहौं सिया जिहि ठाम ॥ ६२॥
सुनि प्रसन्न ह्वै सपदि सब, संपातिहि कर धारि ॥
लाय उच्च गिरि शिखर पै, सादर दिय बैठारि ॥ ६३ ॥
संपाती तब देखि कै, दक्षिण शीश उठाय ॥
कही इहाँ ते मोहिँ सब, सम्मुख परत लखाय ॥ ६४ ॥
निरखत कोश सहसलों, गीध दृष्टि इमि होय ॥
दूर विलोकन हेत कहुँ, समता करै न कोय ॥ ६५ ॥
सो लखि सत्य बखान हूँ, करौ प्रतीति निशंक ॥
शत योजन इहि ठामते, सिंधुपार पुरलंक ॥ ६६ ॥
तहाँ निशाचर अमितहैं, भूपति रावण नाम ॥
सो सीतहि हरि लै गयो, बैठी दुखी सुठाम ॥ ६७ ॥
यौं वर्णत संपातिके, प्रगट भये वर पक्ष ॥
सब आयो विश्वास दृढ़, निरख प्रभाव प्रतक्ष ॥ ६८ ॥

चौ०संपाती लहि पंख अनूपा ❀ प्रमुदित भयो विशद वर रूपा ॥
सबहि धीर दै सियहि बताई ❀गमनो खग नभ पंथ उड़ाई ६९॥
सुनि कपि भालु परम सुख पागे ❀ किलकि कूदि बहु नाचन लागे॥
ऊर्द्ध रोम ह्वै पुच्छ उठाई ❀ सिंहनाद कीने हरपाई ॥ ७० ॥
सो निशि सुख महँ जात न जानी ❀प्रात सिंधु लखि मति अकुलानी॥
बैठि करत सब विविध विचारा ❀किमिको लंघै जलधि अपारा ७१

दोवई छंद ।

ताछिन गज गवाक्ष दोऊ अरु शरभ ऋपभ वरवीरा ॥
कीशगंधमादन मयंद मिलि द्विविद सुपेण सुधीरा ॥
जाम्बवंत ये क्रमते दश दश योजन कहे बढ़ाई ॥
निज निज गमन शक्ति इमि सबही सत्य बखानि सुनाई ॥ ७२॥

तव अंगद भाषी हम इतते कूदि उतै ध्रुवजावैं ॥
फिर उतते इत आगमके हित निश्चय नाहिं कहावैं ॥
सुनि ऋच्छेश कही तुम नृपसुत दुहुँ दिशि गमन समर्था ॥
पैहौ अधिप वनै किमि पठवत प्रभुविन होत अनर्था ॥ ७३ ॥
यों कहि ऋच्छराज हनुमानहिं लखि बोले हे वीरा ॥
पवनपुत्र वैठे सुमौन क्यों धरी कहा इमि धीरा ॥
गुणि समर्थ प्रभु दई मुद्रिका निजवल रूप विचारौ ॥
गोपद सरिस सिंधु यह तुमको ह्वै द्रुत सजग सिधारौ ॥ ७४ ॥
जाम्ववंतके वचन सुनतहीं कपितन वल उमँगायो ॥
ऊरधरोम प्रफुल्ल पुच्छ वपु तेज तरणि सम छायो ॥
यों हनुमंत वीर उद्धत ह्वै कियो मेघ सम नादा ॥
पुनि अंगद अरु ऋच्छराज प्रति बोले युत अहलादा ॥ ७५ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

मेरो ना प्रभाव सीतारामकी कृपा ते यह रसिकविहारी सत्य प्रण ठहराऊँ मैं ॥ उछलि उतंक तिहुँ लोकहि उलंक आऊँ सिंधुवापुरेकी काह गिनती गनाऊँ मैं ॥ जोपै रघुराज कपिराज युवराज और ऋच्छराज काहू की रजाय नेक पाऊँ मैं ॥ एकही फलंकामें निशंका उत जाऊँ फेरि हंका दै सुलंकाको उखार इत लाऊँ मैं ॥ ७६ ॥

दोहा–सुनि सुवैन हनुमानके, ऋच्छराज युवराज ॥
बोले कपिहि सराहिकै, सादर सहित समाज ॥ ७७ ॥
हौ समर्थ पुनि या समै, उचित इतोही काम ॥
जनक सुतहि अविलोकिकै, द्रुत आवो इहि ठाम ॥ ७८ ॥
पुनि सव चलि निजनाथको, प्रमुदित सकल सुनाय ॥
करि है सोई काज जो, दैहैं ईश रजाय ॥ ७९ ॥
सुनि शिष शीशनवायकै, सवही धीर धराय ॥
द्रुत महेंद्र गिरि शिखर पै, उछलि गये हुलसाय ॥ ८० ॥
जाम्ववंत अंगद अपर, कीश भालु भट वृन्द ॥
रसिकविहारी काज सव, सिद्धि जानि आनंद ॥ ८१ ॥

इति श्री० रा० र० वि० वि० जनकनंदिनी शोध वर्णनो नाम सप्तमोविभागः ॥ ७ ॥

दोहा–अंजनि सुत हनुमंत कपि, रामचरण हिय ध्याय ॥
तिहि सुवेल गिरि शिखर पे, बेठे गात बढाय ॥ १ ॥
टेकि कुधरपर दोउ कर, पीठ पुच्छ करि गुच्छ ॥
श्रवण चपरि रोमांच युत, बढो तेज तनुलुच्छ ॥ २ ॥
दक्षिण दिशि लखिके कियो, प्रलय मेघ सम गाज ।
भाषी सबहि सुनाय हौं, जाहुँ रामके काज ॥ ३ ॥
रामबाण सम वेगते, जाय निहारौं लंक ॥
जौ न मिली तहँ तौ लखौं, सुरपुर धाय निशंक ॥ ४
तितै न पाई सियहि तौ, गहिलैहौं लंकेश ॥
अथवा लंक उपाटिके, धरौं आय इहि देश ॥ ५ ॥
यौं कहि उछले वीर वर, तहँ ते सबल उताल ॥
चपि भूधर धरणी धसो, महा वेग भो हाल ॥ ६ ॥
पितु सम वेग प्रचंड अति, बहु तरु भये उपाट ॥
हनुमत सिंधु उलंघि वे, उछालि चले नभ वाट ॥ ७ ॥
आयत योजन तीस अरु, दशयोजन विस्तार ॥
तनु छाया हनुमान की, ताछिन परम सुढार ॥ ८ ॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये सुंदरकांड सर्ग ॥ १ ॥ श्लोक ॥

दशयोजनविस्तीर्णा त्रिंशद्योजनमायता ॥
छाया वानरसिंहस्य जवेचारुतराभवत् ॥ १ ॥

दोहा–गर्जत उर आनंद भरि, जात व्योम पथवीर ॥
ताछिनको बल तेज वपु, वरणिसकै को धीर ॥ ९ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

देव दहलाने औ अदेव हहलाने सिंधु जीव खहलाने जल नदीशको ॥ भानुतेजमंद पथ वंद व्योमगामिनको आसन डगो शंभु सुरईशको ॥ रसिकविहारी राम दूत हनुमंत वीर गौन मर्दन प्रताप भुजबीसको ॥ जैजैकार करत अपार तिहुँ झार विक्रम पराक्रम निहार वर कीशको ॥ १० ॥ हेम ... है सपक्ष नभ कीनो गौन कैधौं रथत्यागि प्रात

सिधायो है ॥ रतिकविहारी परमेश्वर प्रत्यक्षकेधौं व्योममें विराट रूप प्रकटि दिखायो है ॥ केधौं खगराज हरिकाज हेत चालो आज केधौं रामचंद्र बाण विशिख चलायो है ॥ केधौं हनुमान वीर परमउदंड चंड सागर उलंघि वेप मंडलते धायोहै ॥ ११ ॥

चौ०–यों हनुमंत अकाशमझारा ❀ जात निरखि किय सिंधु विचारा॥
हौं कपिहित कछु करौं सहाई ❀ सो श्रम खोय बहुरि हुत जाई १२॥
तब गुणि कह मैनाकहि सागर ❀ हो गिरि तुम सपक्ष गुण आगर ॥
वपु बढ़ाय इतते नभजावो ❀ निज दिशि करि आदर विलमावो १३॥
सुनि भूधर मैनाक उताला ❀ हेम शिखर युत बाढि विशाला ॥
मिष्ट वारि तरु सफल समेता ❀ गगन उच्चगो हनुमतहेता ॥ १४ ॥
नभ मारग रुद्धित कपि देखा ❀ कछू विघ्न प्रगटो इह लेखा ॥
तिहि उरते खंडित किय वीरा ❀ चलत भये सुमिरत रघुवीरा १५ ॥
तब शैल मानुप तनुधारी ❀ प्रगटि शिखर, वर गिरा उचारी ॥
धन्य पवनसुत विनय सुनीजे ❀ बहुरि तात हो रुचि सो कीजे १६॥
वृद्ध राम कुल जात न दीशा ❀ तव सहाय भेजो मुहिं कीशा ॥
पुनि मो सँग बहु पवन मिताई ❀ रहो अभय जिहि कृपा सदाई १७॥
सो तुम कपि मो पुत्र समाना ❀ ताही प्रीति करौं सनमाना ॥
है मैनाक सुनाम हमारा ❀ बसें सदा अब सिंधु मझारा ॥१८॥
प्रथम सकल गिरि न्हे पक्ष धर ❀ निज इच्छित उडि परें भूमि पर ॥
तिनते नगर ग्राम बहु नासें ❀ कुधर सदा सबही इमि त्रासें १९ ॥
सोलखि ह्व कोपित सुरनाथा ❀ उग्र वज्र गहिकें निज हाथा ॥
पक्ष गिरिनके काटि नशाये ❀ मोदिशि देवराज जब धाये॥२० ॥
तब तव पिता पवन हितकीना ❀ मुहिं उड़ाय निज वेगहि दीना ॥
मैं इत जलनिधि परो दुराई ❀ तबते जलमधि रहौं सदाई ॥ २१॥
सतयुग मध्य भई यह बाता ❀ सो तुव पितुहित मानहुँ ताता ॥
याते मग श्रम विलमि निवारौ ❀ पुनि प्रभुकारज हेत सिधारौ२२॥
करौ अशन स्वादित फल वीरा ❀ पीजे विमल मिष्टवर नीरा ॥
सो सुनि सादर कह हनुमाना ❀ तब मनकार सकल मैं माना२३॥

दोहा–अंजनि सुत हनुमंत कपि, रामचरण हिय ध्याय ॥
तिहि सुवेल गिरि शिखर पै, बेठे गात वढाय ॥ १ ॥
टेकि कुधरपर दोउ कर, पीठ पुच्छ करि गुच्छ ॥
श्रवण चपरि रोमांच युत, बढो तेज तनुसुच्छ ॥ २ ॥
दक्षिण दिशि लखिके कियो, प्रलय मेघ सम गाज ॥
भाषी सबहि सुनाय हौं, जाहुँ रामके काज ॥ ३ ॥
रामबाण सम वेगते, जाय निहारौं लंक ॥
जौ न मिली तहँ तौ लखौं, सुरपुर धाय निशंक ॥ ४ ॥
तितै न पाई सियहि तौ, गहिलैहौं लंकेश ॥
अथवा लंक उपाटिकै, धरौं आय इहि देश ॥ ५ ॥
यौं कहि उछले वीर वर, तहँ तै सबल उताल ॥
चपि भूधर धरणी धसो, महा वेग भो हाल ॥ ६ ॥
पितु सम वेग प्रचंड अति, बहु तरु भये उपाट ॥
हनुमत सिंधु उलंघि वे, उछलि चले नभ वाट ॥ ७ ॥
आयत योजन तीस अरु, दशयोजन विस्तार ॥
तनु छाया हनुमान की, ताछिन परम सुढार ॥ ८ ॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये सुंदरकांड सर्ग ॥ १ ॥ श्लोक ॥

दशयोजनविस्तीर्णा त्रिंशद्योजनमायता ॥
छाया वानरसिंहस्य जवेचारुतराभवत् ॥ १ ॥

दोहा–गर्जत उर आनंद भरि, जात व्योम पथवीर ॥
ताछिनको बल तेज वपु, वरणिसकै को धीर ॥ ९ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

देव दहलाने औ अदेव हहलाने सिंधु जीव खहलाने जल उछल नदीशको ॥ भानुतेजमंद पथ वंद व्योमगामिनको आसन सुछंद डगो शंभु सुरईशको ॥ रसिकविहारी राम दूत हनुमंत वीर कीनो गौन मर्दन प्रताप भुजवीसको ॥ जैजैकार करत अपार तिहुँ लोक झार विक्रम पराक्रम निहार वर कीशको ॥ १० ॥ हेम गिरि कैधौं ह्वै सपक्ष नभ कीनो गौन कैधौं रथत्यागि प्रात सूरज

सिधायो है ॥ रसिकविहारी परमेश्वर प्रत्यक्षकैधौं व्योममें विराट
रूप प्रकटि दिखायो है ॥ कैधौं खगराज हरिकाज हेत चालो
आज कैधौं रामचंद्र बाण विशिख चलायो है ॥ कैधौं हनुमान
वीरपरमउदंड चंड सागर उलंघि वेप मंडलते धायोहै ॥ ११ ॥
चौ०-यों हनुमंत अकाशमझारा ❀ जात निरखि किय सिंधु विचारा॥
हौं कपिहित कछु करौं सहाई ❀ सो श्रम खोय बहुरि द्रुत जाई१२॥
तब गुणि कह मैनाकहि सागर ❀ हो गिरि तुम सपक्ष गुण आगर ॥
वपु बढ़ाय इतते नभजावो ❀ निज दिशि करि आदर विलमावो१३॥
सुनि भूधर मैनाक उताला ❀ हेम शिखर युत बाढि विशाला ॥
मिष्ट वारि तरु सुफल समेता ❀ गगन उच्चगो हनुमतहेता ॥ १४ ॥
नभ मारग रुद्धित कपि देखा ❀ कछू विघ्न प्रगटो दृढ़ लेखा ॥
तिहि उरते खंडित किय वीरा ❀ चलत भये सुमिरत रघुवीरा१५ ॥
तब शैल मानुप तनुधारी ❀ प्रगटि शिखर, वर गिरा उचारी ॥
धन्य पवनसुत विनय सुनीजे ❀ बहुरि तात हो रुचि सो कीजे १६॥
वृद्ध राम कुल जात न दीशा ❀ तव सहाय भेजो मुहिं कीशा ॥
पुनि मो सँग बहु पवन मिताई ❀ रहां अभय जिहि कृपा सदाई१७॥
सो तुम कपि मो पुत्र समाना ❀ ताही प्रीति करौं मनमाना ॥
है मैनाक सुनाम हमारा ❀ बसें सदा अब सिंधु मझारा ॥१८॥
प्रथम सकल गिरि रहे पक्ष धर ❀ निज इच्छित उडि परें भूमि पर ॥
तिनते नगर ग्राम बहु नासें ❀ कुधर सदा सबही इमि त्रासें १९ ॥
सोलखि ह्व क्रोधित सुरनाथा ❀ उग्र वज्र गहिकैं निज हाथा ॥
पक्ष गिरिनके काटि नशाये ❀ मोदिशि देवराज जब धाये॥२० ॥
तब तव पिता पवन हितकीना ❀ मुहिं उडाय निज वेगहि दीना ॥
मैं इत जलनिधि परो दुराई ❀ तबते जलमाधि रहौं सदाई ॥ २१॥
सतयुग मध्य भई यह वाता ❀ सो तव पितुहित मानहुँ ताता ॥
याते मग श्रम विलमि निवारो ❀ [illegible]
करौ अशन स्वादित फ[illegible]
सो सुनि सादर

विलमौं बीच न यह प्रण धारा ❀ वेगि जात हौं सागर पारा ॥
यौंकहि गिरिहि परसि कर वीरा ❀ चलत भयोकरि नाद गँभीरा २४॥
हनुमत कर आदर गिरिठाना ❀ सोलखि इंद्र परम सुखमाना ॥
मैनाकहि प्रमुदित सुरपाला ❀ दीन अभै वरदान कृपाला २५ ॥
पुनि कौतुकी सकल सुरत्राता ❀ कही नाग मातहि यह वाता ॥
लखो चहैं हम कपि बल सबही ❀ करै सुकह तुव सनमुख अवही २६
सो सुरसा करि कृपा सिधावो ❀ हनुमंतहि बहु भीति दिखावो ॥
कै भय मानि पारनहिं जावै ❀ कै सुठानि बल बुद्धि सिधावै २७
तव सो आय भई मग ठाढी ❀ बिरचि कराल रूप बहु वाढी ॥
कही कपिहि करि घोर पुकारा ❀ आव कीशमम मुखहि मझारा २८
यों कहिकै कराल मुख फारा ❀ तव बोले तिहि पवनकुमारा ॥
सिय लखि प्रभु सुनाय संदेशा ❀ करौं आय पुनि मुखहि प्रवेशा २९
सुरसा नहिं मानी तब वीरा ❀ कह विस्तृत मम सकल शरीरा ॥
किमि तुव मुख प्रवेश बपु होई ❀ तव सो विहँसि कीशदिशि जोई ३०

दोहा—दशयोजन विस्तार मुख, कियो सुलखि हनुमान ॥
भये वीस योजन तुरत, निरखि तीस सो ठान ॥ ३१ ॥
तव कपि योजन तीस भो, तिय मुख किय चालीस ॥
इमि दश दश दुहुँ बढ़त गे, नाग मात अरुकीस ॥ ३२ ॥
जब कपि सुरसा मुख लखौ, शतयोजन परमान ॥
तव अंगुष्ट समान वपु, किय प्रवीन हनुमान ॥ ३३ ॥
प्रविसि तासु मुख निकसि पुनि, कही व्योममधि जाय ॥
गो आनन तू नहिं भखो, मम कछु दोप न आय ॥ ३४ ॥
लखि सुरसा कपि बुद्धि बल, करि बहु भाँति वखान ॥
गई देवपुर उत इतै, हरपलहो बलवान ॥ ३५ ॥
सकल देव सो चरित लखि, चकित रहे सकुचाय ॥
कहत तिहूँ पुर वीर सम, और समर्थ न आय ॥ ३६ ॥
पूरवसन विस्तार वपु, करि गमने हनुमान ॥
जात गगन तें छाँह तनु, पर सिंधु जल आन ॥ ३७ ॥

सो०—सो छाया जल वीच, अवलोकी खल निश्चरी ॥
नाम सिंहिका नीच, गहि लीनी वरदान गुण ॥ ३८ ॥
गहतछाहँ हनुमंत, तनु कंपो गति रुद्धह्वै ॥
अकुलाने बलवंत, दशहू दिशि हेरे चकित ॥ ३९ ॥
चौ०—तब देखी कपि सिंधु मझारा ❋ ठाढी एक नारि विकरारा ॥
तीक्षण दशन विकट मुखफारे ❋ छाया गहि ऐंचै बलधारे ॥ ४० ॥
हनूमान तब गात बढ़ाई ❋ किय बहु गिरि सम तनु गरुआई ॥
आय परे तिहि मुखहि मझारा ❋ तासु अंग नख दशन विदारा ॥ ४१ ॥
मृतक भई सिंहिका कराला ❋ पुनि कपि उछलि गये नभ हाला ॥
सो विलोकि खेचर सबहरषे ❋ जै जै भाषि सुमन सुर वरषे ॥ ४२ ॥
तब हनुमत करि पूरवरूपा ❋ उछले द्रुत बल धारि अनूपा ॥
ताछिन वेग अपार बढ़ाई ❋ चले सिंहिकाहति हुलसाई ॥ ४३ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

परम प्रकाशमान प्रभुता प्रधान स्वच्छ खल दल शाल जनपाल सुखदान है ॥ रसिकविहारी उर अधिक अनंदकारी विपति विदारी दिव्य दीपति महान है ॥ शुद्ध पक्षधारी भीतिहारी नभचारी वर सुवन विहारी वेग भारी बलवान है ॥ काज आज कैधौं खगराज द्विज राज धायो कैधौं रामवाण कैधौं वीर हनुमान है ॥ ४४ ॥

चौ०—इमि उताल केशरी किशोरा ❋ पहुँचे जाय वीर वरजोरा ॥
निरखि सुभूधर सागर तीरा ❋ परे पार ह्वै तहँ कपिधीरा ॥ ४५ ॥
चंपो कुधर सुधरणि समाना ❋ पुनि लघु वपु कीनो हनुमाना ॥
तहँते लखो लंकपुर कीसा ❋ चहूँ ओर कंचनमयदीसा ॥ ४६ ॥
दोहा—परिखासिंधु गँभीर चहुँ, योजन एक प्रमान ॥
उच्च हेम प्राकारपुर, चारिद्वार दृढठान ॥ ४७ ॥
निरखि लंक कपि हीयमें, सोचत करत विचार ॥
कहा करें कपिऋच्छ इत, दुहुँ अरु राजकुमार ॥ ४८ ॥
जय पावै इत युद्धमें, काहू की न समर्थ ॥
सामादिक चहुँ जतन बल, सकल होय ह्यां व्यर्थ ॥ ४९ ॥

यों गुणि परम प्रबंध चहुँ, निरखि चकित हनुमान ॥
रैनि समै पुर पैठिवो, उचित कियो अनुमान ॥ ५० ॥
निफल न हो मम आगमन, सोई वात महान ॥
उक्ति युक्ति सोचत गुनत, योंहीं अथयो भान ॥ ५१ ॥
निशि लखि कपि कति रूपही, करि मंजार प्रमान ॥
राम सुमिरि लंका निकट, दुरि आयो बलवान ॥ ५२ ॥

प्र०–वाल्मीकीये सुंदरकांडे ॥ सर्ग ॥ २ ॥ श्लोक ॥

सूर्ये चास्तं गते रात्रौ देहं संक्षिप्य मारुतिः ॥
वृषदंशकमात्रोथ बभूवाद्भुतदर्शनः ॥ २ ॥

दोहा–तहँ लंका निज रूपते, रक्षहि पुरी सदाय ॥
नाम लंकिनी जाहि दुरि, कोऊ जान न पाय ॥ ५३ ॥
सोरठा–कपिहि देखि सो धाय, कही सकोप करालवपु ॥
अरे कीश कहँ जाय, दुरिमोतें ह्वै चोर सम ॥ ५४ ॥
ताहि निरखि हनुमंत, बूझी दुष्टा कौन तू ॥
सो भाषी बलवंत, हौं लंका रक्षौं सदा ॥ ५५ ॥
तब बोले कपिताहि, हौं पुर अवलोकन चहौं ॥
कही सुद्दुत फिरि जाहि, न तर हरौं तुव प्राण अब ॥ ५६ ॥
सुनि कपि ह्वै विकराल, तिय लखि तलताड़ो सहज ॥
गिरी भूमि बेहाल, महानाद करि निश्चरी ॥ ५७ ॥
पुनि लंका लहि चेत, उठि बोली कर जोरिकै ॥
कपि आये जिहि हेत, करौकाज सो सिद्धि तुव ॥ ५८ ॥
मोहिँ कही विधिबात, तोहिँ करै कपि त्रास जब ॥
तब निश्चर कुल घात, लखिये भई सुसत्य अब ॥ ५९ ॥
सुनि कपि लघु वपुधार, पुर प्राकार उलंघिकै ॥
पैठ लंक मझार, प्रथमवामपद अग्रकरि ॥ ६० ॥

प्र० ॥ वाल्मीकीये सुंदरकांडे । सर्ग ४ ॥ श्लोक ।

प्रविश्य नगरीं लंकां कपिराजो हितंकरः ॥
चक्रेथ पादं सव्यं च शत्रूणां स तु मूर्धनि ॥ २ ॥

पुनः ॥ अन्यत्रापि ।

प्रयाणकाले स्वगृहप्रवेशे विवाहकालेऽपि च दक्षिणांघ्रिम् ॥
कृत्वाग्रतः शत्रुपुरप्रवेशे वामं निदध्याचरणं नृपालये ॥४ ॥ इत्यादि ॥

दोवई छंद ।

देखो लंकनगर वर शोभित कंचनमय सब धामा ॥
विविधवेष निश्चर निशाचरी सकल साज अभिरामा ॥
बाल युवा अरु जरठ पुरुष तिय विपुल सुरूप कुरूपा ॥
धर्म अधर्म सुकर्म कुकर्महि निरत अनेक अनूपा ॥ ६१ ॥
शस्त्र शैल तरुधरे खरे भट ठौर ठौर रखवारे ॥
कहुँ सहस्रदश कहूँ लक्ष कहुँ कोटिन कहूँ अपारे ॥
हाट बाट गृह नगर मध्य चहुँ अध ऊरध सबठावा ॥
बाहर अरु अंतर लंकापति परम प्रबंध दृढावा ॥ ६२ ॥
बाग वाटिका कुंज पुंज वरवीथी पंथ बजारा ॥
वापी कूप तड़ाग सरित गृह वन गृह गुहा अपारा ॥
जाय जाय सब ठौर वीर कपि दुरिहेरे चहुँ धाई ॥
रामभामिनी जनकनंदिनी कतहुँ न परी लखाई ॥ ६३ ॥
दशमुख भवन माहिं तब पैठ तहँ सब ठौर निहारा ॥
अशन पान स्नान हवनथल अविलोको कपिसारा ॥
शन भवन मधिगयो वीरवर निरखि चकितभो कीशा ॥
जा सम सुभग साज शोभा सुख अपर त्रिलोक न दीसा ॥६४॥
सुर किन्नर गंधर्व यक्ष नर नाग नारि अभिरामा ॥
सजे सुभग शृंगार मनोहर वरनिश्चरी ललामा ॥
सकल वारुणी पान मदन मदमत्त अंगसुधि नाहीं ॥
जहँ तहँ निद्रावश अचेत ह्वै सोयरहीं चहुँ वाहीं ॥ ६५ ॥
काहू शिर पर पद काहूको काहूपग किहुँ माथा ॥
काहु उदर उर भुजा शीश कटि काहू किहु मुख हाथा ॥
कोऊ शस्त्र वस्त्र भूषण युत इमि अचेत सब सोई ॥
सुभग सुंदरी स्वरमधिराची प्राण लुकाय बिगोई ॥ ६६ ॥
कोऊ वसन विहीन वामवर कोऊ सुभग शृँगारी ॥
कोऊ विलुलित साज सकल तनु कोऊ अर्ध सँवारी ॥

कोऊ सुरतिहीन रति संयुत कोउ विलग कोउ संगा ॥
कोऊ अशन पान भाजन लै शैन किये इहिढंगा ॥ ६७ ॥
तिनके मध्य रूपवर रावण सोवत मुदित निशंका ॥
मंदोदरी गौर सुठि नारी आलिंगित निज अंका ॥
लखि मयसुता रूप शोभा दृढ हीय कीश अनुमाना ॥
येही जनकनंदिनी इमि छबि तिन बिन तिया न आना ॥ ६८ ॥

प्र० ॥ वा० ॥ सुं० कां० ॥ स० ॥ १० ॥ श्लो० ॥

गौरीं कनकवर्णाभामिष्टामन्तःपुरेश्वरीम् ॥
कपिर्मंदोदरीं तत्र शयानां चारुरूपिणीम् ॥ ५ ॥
स तां दृष्ट्वा महाबाहुर्भूषितां मारुतात्मजः ॥
तर्कयामास सीतेति रूपयौवनसंपदा ॥
हर्षेण महता युक्तो ननंद हरियूथपः ॥ ६ ॥ इत्यादि ॥

दोवई छंद।

हेरि हिये हनुमंत हर्ष भरि रोम प्रफुल्लित कीना ॥
लै ऊरध लंगूर चुंबिकै कीश केलिचित दीना ॥
आयो बहुरि विचार वीर उर मो कस बुद्धि नशानी ॥
शैन किये दशमाथ जो तिया तिहि सीता मैं जानी ॥ ६९ ॥
रामभामिनी दृढ पतिव्रता सत्यधर्म धुरधारी ॥
परपति संग ताहि अनुमानी कियो जु पातक भारी ॥
पुनि कपि सोच पाप यह दूजो एक और हौं कीना ॥
पर नारी नरशैन संग ही नग्न अंग लखि लीना ॥ ७० ॥
यों गुणिकै पुनि हृदै धीरदै दृढ विचार यह थापा ॥
मोमन निर्विकार तो निरखे भयो नहीं कछु पापा ॥
इहि विधि सोचि वीर तहँ ते चलि फिरि चहुँ हेरन लागे ॥
जब कहुँ लखी नहीं सीता तब महा शोकमें पागे ॥ ७१ ॥
कर विचार कपि सिया न जीवै कै रावण तिन मारी ॥
कै लावतहि व्योम मंडल तें गिरी पयोधि मझारी ॥
हाय कहाँ अब मिलैं जानकी विन पाये नहिं जाऊं ॥
है यह भली प्राण निज त्यागौं काहु न मुख दरशाऊं ॥ ७२ ॥

हरिगीतिका छंद।

इमि गुणत कपि बहु सोच वश पुनि किय विचार सुहीयमैं ॥
उत जो लखाय अशोक वन हेरो न वह रमणीय मैं ॥
देखौं तहांचलि सीय जो दरशाय तौ भलिबातहै ॥
दृढ़ मिलहि स्वामिनि तितहिं या छिन जीय मम उमगात है७३॥
यों ठान दृढ हनुमानकीन पयान अतिहि उताल जो ॥
दरशान इक स्थान शोभामान परम विशालसो ॥
जिहि धाम द्वार ललाम अंकित राम नाम सुवर्णते ॥
वृंदा सुमन वर वृंद वृंद विराज तरु बहु वर्णते ॥ ७४ ॥
लखि हीय गुण हनुमंत कोऊ संतको यह धामहै ॥
अति आचरज इत लंकमें हरि भक्त को अभिराम है ॥
तौ लग सु निद्रागत विभीषण नाम लीनो रामको ॥
सुनि कीशद्विजतनु धारि कीनो गान प्रभु गुण ग्रामको ॥ ७५॥
सो सुनि विभीषण द्वार आये दोउ दुहुँदिशि हेरिकै ॥
बूझी दुहूँ दुहुँ कही निज गति मिले गल भुज गेरि के ॥
नृपबंधु तब हनुमंत सों भाषी सबै समुझाय के ॥
वर वाटिकामधि मैथिली कह लखहु जाय दुरायकै ॥ ७६ ॥

चौ०-सुनि सिय कथा हीय हरषाना ❋ चले वेगि तिन मिलि हनुमाना।
वर अशोकवाटिका निहारी ❋ परमरम्य शोभा मनहारी ॥ ७७ ॥
कंचन महि मणि जटित अनूपा ❋ वापी कूप तडाग सुरूपा ॥
वेलि विटप लघु दीरघनाना ❋ फल प्रसून वर विविध विधाना७८
खग मृग विपुल जीव बहु जाती ❋ हेमरजत तरु अगणित भाती ॥
चहुँ मुक्ता प्रवाल मय सिक्ता ❋ महि दरशाय न तिहि अतिरिक्ता७९
धवल धाम वर उच्च अनेका ❋ सुंदर सुखद एकते एका ॥
रक्षत विविध भूरि भट भारे ❋ निज निज काज शस्त्र सब धारे ८०
इमि अशोकवाटिका सुहाहीं ❋ जिहि पटतर अमरावति नाहीं ॥
तहँ कंचन मय सुभग निराला ❋ एक शिंशपा वृक्ष विशाला ॥ ८१॥
तिहि तरुतर वेदिका मनोहर ❋ हाटक रचित खचित मणिगणवर॥

तहँ सशोक श्रीजनकदुलारी ❀ बैठी राम ध्यान उर धारी ॥ ८२॥
चहूं ओर निश्चरी कराला ❀ रक्षहिं लीने शस्त्र विशाला॥
सियहि दूरते लखि हनुमाना ❀मम स्वामिनि ये दृढ़ अनुमाना८३॥
करि प्रणाम दूरहिते सादर ❀ हर्ष शोक दोऊ सुहीय भर॥
सिया रामकी दशा विचारी ❀ हनूमान कह मनहि मझारी ॥८३॥

सवैया कवित्त।

उत का कहिहौं सियकी गति हौं वरणौं इत काह कथा पियकी॥
नहिं भाषे बनै निरखेही बनै अति दुःख सनेह दशा वियकी॥
इहिते रसिकेस भली है यही गहि मौन धरौं हिय में हियकी॥
ममस्वामिनि स्वामि परस्पर दोऊ सुजानत हैं दुहुँके जियकी॥८५॥

चौ०—पुनि कपि गुणी भयो दुख दूरी❀सियाराम मिलि हैं सुख पूरी॥
प्रभु सँदेश सुनिकैं हरषाहीं ❀ पै मुहिं प्रगट मिलब भल नाहीं८६
यौं गुणि कोश रैनिलखि थोरी❀ द्रुमचढ़ि दुरो निरखि चहुँ ओरी॥
ताछिन तहँ दशवदन सिधारा❀ संग नारि बहु किये शृँगारा ॥८७॥
आय सियहि सो बहु समुझाई❀ कटु वचकह सीता विलपाई॥
तब दशमुखलै कठिन कृपाना❀ जनक सुता दिशि हेरि रिसाना८८
तब गहि मंदोदरी सुनीता ❀ समुझायो कहि वचन विनीता॥
पुनि रावण निश्चरिन सिखाई❀ करो नारि मम सियहि बुझाई८९॥

दोहा—यों कहि भाषी सीय दिशि, और तजो द्वै मास॥
इहि ऊपर तुव मरन कै, हठिराखौं रनिवास॥ ९०॥

म० ॥ वा० ॥ सु० ॥ कां० ॥ स० ॥ २२ ॥ श्लो० ॥

द्वौ मासौ रक्षितव्यौ मे योऽवधिस्ते मया कृतः ॥ ततः शयनमारोह मम त्वं वरवर्णिनि ॥ ७ ॥ द्वाभ्यामूर्ध्वं तु मासाभ्यां भर्त्तारं मामनिच्छतीम् ॥ मम त्वां प्रातराशार्थे सूदाश्छेत्स्यंति खंडशः॥८॥ इत्यादि॥

चौ०-ताछिन धान्य मालिनी नामा❀वर निशाचरी परम ललामा॥
दै गल भुज दशमुखहि सप्रेमा❀ शैन सदन लै गई सुक्षेमा ॥९१॥
इत निश्चरी कुरूप कराला ❀ लेकर मुशल शूल असि भाला॥
बहु विधि सीतहि त्रास दिखावैं❀साम दाम भय भेद दिढावैं॥९२॥

दोवई छंद ।

इकनैनी कोऊ इक कर्णी कोऊ बहु दृगवारी ॥
कोऊ गजकर्णी खरकर्णी कोउ नाग दँतारी ॥
कोऊ व्याल मुखी लंबोदरि लंबकुची कुचहीना ॥
कोऊ हस्त चरण इक एकै कोऊ अगणित कीना ॥ ९३ ॥
कोऊ शीश विहीन बहुत शिर कोऊ अगणित नासा ॥
कोऊ अर्ध कोऊ अनासिका कोऊ बहु मुख भासा ॥
कोऊ शूकर श्वान सिंह मुख कोऊ गिरि वपुधारा ॥
कोऊ अति लघु इमि निशाचरी विविध कराल अपारा ॥ ९४ ॥
कोऊ बाँधि मुष्टिका धावैं सियहि प्रहारण काजा ॥
कोऊ दशन काढ़ि मुख फारैं भक्षणहित करि गाजा ॥
कोऊ लै कृपाण कर दौरैं कोऊ शूल भमावैं ॥
यौंही विकट निश्चरी सीतहि बहु विधि त्रास दिखावैं ॥ ९५ ॥
कहैं सकल हे जनकनंदिनी जो निज जीवन चावो ॥
तौ सिख मानि वेगही हठतजि दशमुख महल सिधावो ॥
सुनि सिय वोलीं भले सवहि मिलि मुहिं भक्षण करि लेहू ॥
निज पतिविन नहिं लखौं आन दिशि मोर सत्य प्रण येहू ९६॥
यौंकहि सिया हाय श्वासा भरि करति अपार विलापा ॥
सो गति लखि हनुमंत हीय बहु बढो क्रोध संतापा ॥
कुसमय जानि मौन दुरि हेरें कपि निश्चरी कठोरा ॥
जनकनंदिनिहि भीति दिखावैं वोलि: वचन अतिघोरा ॥ ९७ ॥
दोहा—ताछिन त्रिजटा निश्चरी, वोली सवहि रिसाय ॥
सियहि न खावो आप तनु, आपहि लेवो खाय ॥ ९८॥
स्वप्न लखो हौं अवशिहो, तिहि फल यह विश्वास ॥
राम विजय पावैं सपदि, अरु निश्चर कुलनास ॥ ९९ ॥
सुनि सशंक सब निश्चरी, त्रिजटहि कह अकुलाय ॥
कहा लखो भाषो सबै, सो वोलीं समझाय ॥ १०० ॥

हरि० गी० छंद ।

गजदंत शिबिका सहस हरि युत अंतरिच्छ सुहावहीं ।
तिहि मध्य रामसबंधु राजे शुभ्र साज सु आवहीं ॥
पुनि लखी श्वेत शृंगार धारे सिंधुहि आवृत किये ।
सीता विराजी धवलगिरिपे पीयपद निज दृग दिये ॥ १०१ ॥
हेरो सुदंती चारदंत शृँगार युत भूधर चढो ।
तिहि पै लसे सिय बंधु संयुत राम अति आनँद मढो ॥
पुनि लखी सीता चंद्र भानुहि छिनहिं छिन कर परसही ।
रथ श्वेत वृषभ सुयुक्तता मधि तिहूँ बहु छवि सरसही ॥ १०२ ॥
दोहा—पुनि हेरे सीता सहित, राम लषण दुहुँ भ्रात ॥
शोभित पुष्पविमान मधि, उत्तर दिशि नभ जात ॥ १०३॥

चौबई छंद ।

पुनि देखो दशमाथहि मुंडित लाल वसन तन धारे ॥
कंठमाल करवीर पानमद अरुण साजहैं सारे ॥
सो पुष्पकविमानते गिरिकै परो महीतल आई ॥
श्याम शृँगार श्यामतिय मुंडित तिहि खैंचे गहि धाई ॥ १०४ ॥
खर युत रथ बैठो पुनि हेरो हँसै नचै अरु गावै ॥
करै तैल को पान सुव्याकुल दक्षिण दिशा सिधावै ॥
बहुरि लखो गर्दभ मय रावण बिन शिर गिरो जु भूमै ॥
फिर उठि मत्त नग्न है विलपत दुर्वच बोलत घूमै ॥ १०५ ॥
पंक घोर मलकुंड प्रविशिके दशमुख दक्षिण जाही ॥
रतवासिनी श्याम तिया गल बाँधि सुखैंचै ताही ॥
यौंहीं कुंभकरणको देखो अरु रावण सुत सिगरे ॥
मुंडित तैल लिप्त अविलोके त्यौं निश्चर सब बिगरे ॥ १०६ ॥
शूकर श्वान ऊंट खर जल कपि चढे नग्न हैं कोऊ ॥
कोऊ महिष मनुप निश्चर पै गमने दक्षिण सोऊ ॥
एक विभीषण लखो शुद्ध वर श्वेत छत्र शुभकारी ॥
अविलोके अति अशुभ रीतिसें अपर सकल नर नारी ॥ १०७॥

खंडित सदन सकल अविलोके भस्म निहारी लंका॥
सब निश्चरी रुदन करभारी विह्वल भई सशंका॥
पुरचर अचर सिंधु माधि डूबे अरु जे वीर वडेरे॥
ते समस्त गोमय ह्रद प्रविशे इमि कुस्वप्न मैं हेरे॥ १०८॥
दोहा—सुनि त्रिजटा मुख स्वप्न गति, भई सकल अति दीन॥
परीं निश्चरी सीय पग, विनय जोरि कर कीन॥ १०९॥
इमि यामिनि द्वै दंड ही, रहीं निरखि सब जाम॥
कछू सचेत अचेत ह्वै, सोई इत उत ठाम॥ ११०॥
ताछिन राघवभामिनी, कीनो महा विलाप॥
सो विलोकि हनुमंत हिय, भयो अधिक संताप॥ १११॥
ताही समय सुऔचकें, शकुन भये सिय अंग॥
वामबाहु उर नैन भ्रुव, फरकन लगे सुढंग॥ ११२॥
तब कपि सुखाणी विषे, प्रभु गुण कीन बखान॥
सुनि चितई सिय चकित चहुँ, सोच हर्ष अधिकान ११३॥
है माया कछु आसुरी, यों करि सीय विचार॥
ह्वै सशंक शिरनायकें, रही मौन दुखधार॥ ११४॥
हनूमान तब आयकें, निकट नवायो शीश॥
कही दुहूँ कर जोरिकें, राम दूत हौं कीश॥ ११५॥
तऊ न सिय सन्मुख लखी, बोली महि दिशि जोय॥
नाथ दूतहै सत्य कपि, मुहिं प्रतीत किमि होय॥ ११६॥
तब कपि रघुवर अंगके, नखशिख चिह्न समस्त॥
कहे यथारथ सीय प्रति, बंधु समेत प्रशस्त॥ ११७॥
अपर कथा वरणी बहुरि, औसर जानि उताल॥
मुखते काढि सुमुद्रिका, दीनी अंजनिलाल॥ ११८॥
लई सिया आतुर हुलसि, पिय मुँदरी पहिचानि॥
ताछिन उमड्यो नह सुख, सो किमि जाय बखानि॥११९॥

घनाक्षरी कवित्त।

दृगन छुवावैं नाहि शीश पै चढावैं नाहि हृदय लगावैं वारंवार दुलरावैं॥ फेरि फेरि हेरैं हेरि हेरि कै कपोल मेलैं मेलि कंठ हेरैं फेरि

मिथिलाधिप केकयनृपति, काशि नृपादि अनूप ॥
जुरे अवधमें मुदित बहु, देश देशके भूप ॥ २२ ॥
द्विज मुनि कविकोविद निपुण, याचक गुणी अपार ॥
ज्ञातिवर्ग वर धनिक बहु, नर तिय वरन सुचार ॥ २३ ॥
अपर अमित जन अवधमें, छाये सब कहँ राम ॥
मान दान सादर सकल, करि राखे निज धाम ॥ २४ ॥
बीते बहु दिन प्रीति वश, राम जान नहिं देत ॥
ते अतिही आनंदमें, भूले सकल निकेत ॥ २५ ॥

चौ०—तब मुनिगण रामहि समुझाई ❀ गये अनंदित बिदा कराई ॥
विपुलमहीप राज धन धामा ❀ रामहिं अर्पि लहो विश्रामा ॥२६॥
राम उदार धर्म धुर धारी ❀ यथा उचित नृपनीति निहारी ॥
दीन बहोरि राज्य तिन काही ❀ कोऊ यह न कीन कोउ नाहीं२७॥
राम नीति युत सब रुचि राखी ❀ तिन प्रति मधुर गिरावर भाषी ॥
सहित प्रीति नृप नीति रसाला ❀ भये बिदा मुद सकल भुपाला२८
प्रभु अनुजनलै संग नरेशा ❀ गये प्राय रघुवीर निदेशा ॥
तिनहिं राज धन अर्पण कीना ❀ उचित बहोरि ताहि सो दीना २९
विपुल वस्तु धन राज समाजा ❀ लाये अनुज निकट रघुराजा ॥
सो लखि तुरत राम सब दीने ❀ यथा योगपरितोषित कीने३० ॥
याचक भये समस्त अयाची ❀ ऋधि सिधि फिरैं अवधमें नाची॥
इहि विधि होत अनंद सदाई ❀ रामराज वसुधा सुखछाई ॥३१॥
प्रति दिन होम दान सुरपूजा ❀ करि पुनि करैं काज निज दूजा॥
ऊंच नीच जे गुणि जन आवैं ❀ तिन सबकी अभिलाष पुजावैं३२
देश कोश कृत नैनन देखैं ❀ न्याय माहिं निजपर नहिं लेखैं॥
पालैं प्रजहि पुत्र सम जानैं ❀ यथा योग सबही सनमानैं॥३३॥

दोहा—साम दान अरु दंड पुनि, भेद पराक्रम बुद्धि ॥
कृपा रोष वसुगुण उचित, चहिय भूप महँ शुद्धि ॥ ३४ ॥
ते सब युत रघुवंश मणि, राज करत निरद्वंद्व ॥
सकल चराचर लोक तिहुँ, रहत सदा सानंद ॥ ३५ ॥

चौ०—कबहुँ अहेर करें बनजाई ❀ संग सखा सेवक तिहुँ भाई ॥
कबहुँ सैन जोरें इकठाई ❀ निरखें वीर शस्त्र निपुणाई॥३६॥
होहिं प्रसन्न देहिं बकशीशा ❀ करें अनेक जनन जन ईशा ॥
कबहुँ सकल गुणि गणन बुलावें ❀ गुनाहिं परस्पर प्रगट करावें ३७॥
कबहुँ सब पुरवासिन जोरें ❀ करि बहु नीति निदेश निहोरें ॥
कबहुँ सखा सेवकन बुलाई ❀ सिखवहिं रीति प्रीति हुलसाई ३८
कबहुँ प्रात सरयू अस्नाना ❀ करहिं देहिं विप्रन बहु दाना ॥
गृह अनुजनके कबहुँ सिधारें ❀ कबहुँ सखनके भवन पधारें ३९॥

दोहा—उचित प्रजा सेवक कबहुँ, विनय करें युत प्रीति ॥
राम जात ताहू सदन, भक्ति वश्य सह रीति ॥ ४० ॥

चौ०—सब मातनके भवन सिधावें ❀ चहूँ बन्धु समभाव बढावें ॥
जननी सखी जिती बहु बामा ❀ मातसरिस सब जानत रामा४१॥
त्यों सिय सब सासुन सम जानें ❀ तिहुँ देवरन पुत्र इव मानें ॥
भगिनी नित्य आय शिर नावें ❀ जनकसुता बहु प्रीति बढ़ावें ४२॥
तिहूँ बंधु नित सिय पगपरसें ❀ बाल सखाहू चरणन दरसें ॥
पुरवासिनि रनिवास सिधारें ❀ दान मान सबही सतकारें ॥४३॥
सखा ज्ञाति गृह औसरमाहीं ❀ सासु संग आज्ञा लै जाहीं ॥
पुत्रवधू चहुँ धर्म सयानी ❀ प्रमुदित रहें निरखि सब रानी४४
तिहुँ भगिनी सिय रीति निहारी ❀ करें उचित कृत तिहि अनुसारी॥
सीता सबहि सुनीति सिखावें ❀ सो लखि सकल सासु हुलसावें४५

दोहा—पुत्रवधू चहुँ पुत्र चहुँ, परम परस्पर प्रीत ॥
धर्म रीति मर्याद कुल, संयुत सब नृपनीत ॥ ४६ ॥
इहि विधि अति आनंद युत, रहत सर्व नर नारि ॥
धन्य धन्य सुर मुनि सकल, वर्णत अवध निहारि ॥४७ ॥
प्रजा धर्मरत ज्ञान युत, विरुज सुखी गुणवंत ॥
संतति संपति सुखनिमग्न, आनँद दशहु दिगंत ॥ ४८ ॥
जन इच्छित बर्सें जलद, धरणी धान्य अपार ॥
रामराज प्रमुदित नंद, होत सु जै जै कार ॥ ४९

सीतारामहि सुमिरिकै, दृढ विश्वास कराय ॥
रसिकविहारी हीयकी, सब अभिलाष पुजाय ॥ ९० ॥
ब्रह्मादिक सुर वृंद अरु, नारदादि ऋषिराज ॥
नित प्रति आवत अवधमें, राम दरशके काज ॥ ९१ ॥

इति श्री० रा० र० अ० वि० श्री० रामचंद्र राज्यरीति वर्णनो नाम तृतीयो विभागः ॥ ३ ॥

---

दोहा—इहि विधि दशरथ चक्कवै, नृप सुत वर श्रीराम ॥
सार्वभौम दृढ राज्य शुभ, करत धर्म युत कांम ॥ १ ॥
मात बंधु सेवक सखा, अपर सकल नर नारि ॥
धन्य राम सब कहत हैं, प्रीति सुनीति निहारि ॥ २ ॥
समै समै प्रति होत हैं, सकल काज सब ठौर ॥
अवध भूप श्रीराम इक, तिहूँलोक शिरमौर ॥ ३ ॥
एक दिवस रघुवंशमणि, विचरत सरयूतीर ॥
संग बंधु सेवक सखा, अपर विविध जन भीर ॥ ४ ॥
लखि सरयूतट रेणुवर, मृदुल विमल रघुराज ॥
राजे ताहिंच मुदित महि, संयुत सकल समाज ॥ ५ ॥
ताछिन बहु नर नारि तहँ, ऊंच नीच सब कोय ॥
यथायोग प्रभु दरश लहि, अति आनंदित होय ॥ ६ ॥
विविध प्रजा चहुँ वरण अरु, मुनि तापस वर संत ॥
दरश करत आवत चलत, बैठत जात अनंत ॥ ७ ॥
यूथ यूथ मिलि विविध जन, इत उत निकट सुदूर ॥
बैठि यथोचित परस्पर, बतरावत सुख पूर ॥ ८ ॥
श्रीरघुनंद समीप इत, होत परम आनंद ॥
कहत सुनत रस बैन बहु, प्रमुदित सज्जन वृंद ॥ ९ ॥
सो०—[illegible] आय, [illegible] इक ॥
[illegible] अति ॥ १० ॥

सवैया कवित्त।

उत वीत गई लरकाइँ सबै वा अजानतामें कछु जानो नहीं ॥
तिमि जात जवानी कुसंगहिमें छिन एक सुसंग जु आनो नहीं ॥
कर पाय सुधा तजि दीनो मैं हाय हलाहलखाय अघानो नहीं ॥
रसिकेस वृथा यह जन्म भयो सिय रामको नाम कमानो नहीं ११

दोहा–यौं कहि पुनि कर जोरिकै, भापि विनय युत वैन ॥
अधम उधारन नाम सुनि, हौं आयो तुव ऐन ॥ १२ ॥

सोरठा–तासु विनय सुनि लीन, कछु विहँसे तिहि ओर लखि ॥
पै नहिं उत्तर दीन, तव वोले पुनि दीन वह ॥ १३ ॥

सवैया कवित्त।

गीध गयंदगनी गनिका सवरी कपि रीछहि आदि अनेकू ॥
तारे तवै रसिकेस तिनै हितकीन न लीन अलीन विवेकू ॥
पातकी मोहिँ महा लखि राम न त्यागो दयालु जु आपनि टेकू ॥
पाँवरो वावरो डावरो धावरो रावरो है अवलंब जु एकू ॥ १४ ॥
टेरत दीन ह्वै दीन जवै तवही तिहिकी सुधि लेतहो लाघो ॥
रावरि रीति सदाकी वँधी अव सो मरयादकी लीक न नावो ॥
पातक पुंज भरो रसिकेस पै धाय परो तुव पाय पै रावो ॥
राखत आयेकी लाज सबै प्रभु सामुहे जाय तौ खाय न वावो १५

दोहा–यों कहि पुनि बोलो निडर, मोहिं नहीं कछु लाज ॥
कठिन ताहि जाको विरद, होय गरीवनिवाज ॥ १६ ॥

सवैया कवित्त।

खैंच कसी है कुकर्मनते कटि शीश अधर्मनको धरो गट्टा ॥
मोहिँ न जानि परै कछु भार करौं नितकार यही हिय कट्टा ॥
योंहीं चहूं वह डोलतहौं दुहुँ कंध रटायके लोभकेलट्टा ॥
देखि दशा रसिकेस कियाजग राम जुरावरो होत है ठट्टा ॥१७॥

दोहा–सुनि रघुवर मुसक्यायकै, पुनि हेरे तिहि ओर ॥
कछू न उत्तर दीन तव, वोले वचन कठोर ॥ १८ ॥

घनाक्षरी–कवित्त।

करम खुटैला वरणाश्रम टुटैला मंत्र धरम छुटैला जानि पाँतिनि रँटैला है ॥ दीनको लुटैला और मलीनको कुटैला सदा आन वान

कान सान मान ते रुठैला है ॥ मनको मुटैला पातकीनको पुटैल चित्त चाहको चुटैला झूठ यशको झुठैला है ॥ रसिकविहारी तोहि नीकी भांति जानौं राम द्विजको कुटैला भीलनीको तू जुठैला है१९॥ शबरी अहल्या गणिकादि दुराचारी भारी ऐसी ऐसी घनी अधम कुनारिनको रंगी तू ॥ वायस निषाद गीध राकस अपावन ये गज कपि रीछ भूर कूरनको अंगी तू ॥ काम क्रोध लोभ मोह विवश मलीन दीन दुःखित दरिद्री इमि रागिनको ढंगी तू॥रसिकविहारी भली भाँति पहिचानो राम हौंतो तोहिं जानो है सदाते नीच संगी तू ॥ २० ॥

सवैया–कवित्त।

लूटि लयो तिहुँ लोकनमें यश भारी न काम कहूँ कछु कीधो॥
पाहन भील निशाचर कीश उधारे तिनै रहो काम सुसीधो ॥
दीनदयालु कहाय भले रसिकेस सुगीधेहो तारिकै गीधो ॥
जानि परै तुमैं राम तबै जब मोसम पातकिसे हठि वीधो ॥ २१॥

दोहा–सुनि हँसि विकल सु दीन गुणि, कृपा करी रघुवीर॥
हनुमंतहि आज्ञा दई, तिहि धराय बहु धीर ॥ २२ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

ये हो अंजनीके पूत देत हौं रजाय यह रसिकविहारी मो अनन्य भक्ति पावही ॥ काम क्रोध लोभ मोह दुरित दरिद्र दोष कोऊ दुख याके नेक निकट न आवही ॥ नाम रूप लीला धाम बहु गुण ग्राम सत्य सकुल चरित्र मो समस्त दरशावही ॥ सहित अनंद निर्द्वंद यश गावै भूरि फेरि ह्वै निशंक मम संनिध रहावही ॥ २३ ॥

दोहा–सुनि प्रभु आयसु पवनसुत, कही धीर दै ताहि ॥
हम तुव रक्षक हैं सदा, दोऊ लोक बनाहि ॥ २४ ॥
सुनि सुदीन कर जोरिकै, भाषी हनुमत पाहिं ॥
मो अवगुण जित देखियो, निज दिशि लखो सदाहिं ॥२५॥

घनाक्षरी–कवित्त।

कछु सकल कर्म करिहों करे मैं करों तिनकी प्रतीतिहि धारी है ॥ रसिकविहारी दृढ राखो है विश्वास येही केशरी

किशोर मम रक्षक सु भारी है ॥ ह्वैहै लोक दोऊ सुख संपति सुयश सदा सुधरै सुधारी सुधरैगी बात सारी है ॥ मेरी प्रभुताई करौ प्रभुता तिहारी यह जो पै लघुताई करौ लघुता तिहारी है ॥ २६ ॥ जानत हों नीकी भांति मेरे मैं कुकर्मनको याते अकुलात उर आवत न धीरता ॥ ये हो रामदूत अब ऐसी कृपा कीजे जाते सकल अनंद होय धार चित्त धीरता ॥ नीके कर्म कीने सब नीको फल देत सोई कीनी तुम यामें का कहावै तुव मीरता ॥ रसिकविहारी कर्म खोटे हू किये पै मोहिं नीको फल दीजे तो तिहारी वीर-वीरता ॥ २७ ॥

दोहा– सुनि हनुमत भाषी तवै, त्याग सकल अब सोक ॥
राम कृपा तुव सबहि विधि, शुद्ध भये दुहुँ लोक ॥ २८ ॥
रसिकविहारी दीन तव, कहि जैजै रघुचन्द ॥
करन लगो विनती विपुल, पुलकित परमानन्द ॥ २९ ॥
तव रघुवीर कृपालु तेहि, सादर निकट बुलाय ॥
अभय कियो कर शीश धर, गयो सुपद शिरनाय ॥ ३० ॥
रसिकविहारी दीन द्रुत, तहँ ते मुदित सिधार ॥
आय पुकारो पाहि कहि, कनक भवनके द्वार ॥ ३१ ॥
दीन गिरा सुनिकै सिया, भेजी अली उताल ॥
सपदि आय बूझो सुतव, बोलो सब निज हाल ॥ ३२ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

रहत अनीता रंचनीता ना पुनीता कर्म धर्म ते अतीता ज्ञान गुणत न गीताको ॥ जन्म सब बीता विपरीता अंकुरीता बीच सहज अभीता हौं सभीता नाहिं भीता को ॥ काल यों व्यतीता नेक मनको न जीता कबौं कीनी ना सुरीता औ भरो ना हियरीताको ॥ वेद ना अधीता पुण्य पूरन न कीता मोहिं रसिकविहारी है भरोसो एक सीताको ॥ ३३ ॥ जाकी ओर ताकी नेक,नजरकृपा की कोर ताकी करताकी लिपि दूर कर ताकी है ॥ अमित गुण की तो क्षमा की यह काकी वाणि कीरति सुधाकी चंद्रमा की समता की है ॥ शारदा रमाकी मति छाकी क्यों समाकी होय रसिकविहारी दिन दैन किमि थाकी है ॥ दीनसुखदाकी खल मन दुख दाकी शुभ दृष्टि पुन्यपाकी मिथिलेशकी सुताकी है ॥ ३४ ॥

दोहा—रसिकविहारी दीन इमि, कह्यो नवाँहि शिर ॥
हौं आयो स्वामिनि शरण, कहिय रोगि कर जोर ॥
अली दयालु सुजाय इत, सियहि कह्यो सब हाल ॥
सुनि शिशु जानि समीप निहि, लियो बुलाय [illegible]
रसिकविहारी दीन तब, धाय चरण गहि लीन ॥
त्राहि त्राहि कहि जोरि कर, पुनि बहु विनती कीन ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

कुटिल कुपंथी है कुकर्मी औ कुसंगी बड़ा कुमति कु[illegible] कपटी कुकामको ॥ कायर कलंकी क्रुद्ध कुयशी [illegible] कुवसी कठोर औ कुचाली हौं कुठामको ॥ दुष्ट दुराचारी [illegible] दरिद्री द्रोही दाया हीन दंभी दोष भाजन अदामको ॥ [illegible] सुखकारी अवलंब मोहिं स्वामिनी तिहारे पदपंकज ललाम[illegible] कीरति तिहारी तिहुँ लोक उजियारी भारी भाषे वेदचारी [illegible] दीन जनकी ॥ हौं तो हठधारी यही हृदय विचारी निज काय गति रावरे चरनकी ॥ रसिकविहारी ओरहेरिकृपा[illegible] राखेही बनेगी लाज किंकर करनकी ॥ काहु की न आश [illegible] निराश भयो मोको बडी आश सिया स्वामिनी शरनकी । जाय हौं न और ढिग दीनता सुनाय हौं न ध्याय हौं न और [illegible] को न गायहौं ॥ खायहौं न औरको प्रसाद चित्तलाय हौं न[illegible] न और शीश और को न नायहौं ॥ रसिकविहारी मैं क[illegible] रामजूको भूलिहूके कबहूं न औरको कहाय हौं ॥ गहे हठ[illegible] तौ सकल अभीष्ट फल स्वामिनी तिहारे पद पंकज ते पाय[illegible]

चौ०—दीन वचन सुनि जनकदुलारी ॥ कृपा दृष्टि करि ताहि [illegible]
रसिकविहारी शिर कर धारी ॥ कियो अभै दुहुँ लोक मझ[illegible]
सखी चारुशीलाहि बुलाई ॥ कर गहि सौंपो हिय [illegible]
शरण लह्यो मम रसिकविहारी ॥ याहि सदा राखियो सुखा[illegible]
तब सो अति अनंद उमगाई ॥ सविनय स्वामिनि पद शि[illegible]
कहनलगो दंपति गुण गाथा ॥ रसिकविहारी अति सुख[illegible]

दोहा–स्वामिनि हियकी मृदुलता, इत अलि करैं बखान ॥
उत रघुवर उर सरलता, लखि सबही सुखमान ॥ ४४ ॥
रसिकविहारी दीन ह्वै, भाषे वचन कठोर ॥
सो क्षमिकै पुनि अति कृपा, कीनी राजकिशोर ॥ ४५ ॥
क्षमा दया श्रीरामकी, लखि सब करैं बखान ॥
धन्य धन्य रघुवीर सम, स्वामी कोउ न आन ॥ ४६ ॥
ताछिन बोले राम सों, कपिपति दुहुँ कर जोर ॥
सब कहँ आदर देत प्रभु, निरखि चकित चित मोर ॥ ४७ ॥
रंच दीन ह्वै आय फिरि, करैं कोटि अपराध ॥
सो क्षमिकै कीजै कृपा, प्रभु हिय दया अगाध ॥ ४८ ॥
तब रघुवर हँसिकै कही, सुनो सखा दृढ़ बैन ॥
बडो कहावो लोकमें, यह साधारण है न ॥ ४९ ॥
धन ते गुन ते रूप ते, कुल ते वयते नाहिं ॥
बडो कहावै जाहि ते, ते लक्षण ये आहिं ॥ ५० ॥
दीननके अवगुण क्षमै, मेटै दुखित कलेस ।
यथायोग सब आदरै, सोई बडो सुदेस ॥ ५१ ॥

सवैया–कवित्त ।

जू कहि बोलै यथोचितसों अरु तू कहि बोलै न बोल कड़ो ॥
आसन देत बिठारत पास औ आवत जात जु होवे खडो ॥
योग जितो जिहि आदर होत तितो तिहि हेत सदा उमड़ो ॥
और की राखै बड़ाई भली विधि सो जगमें रसिकेस बड़ो ॥ ५२ ॥

दोहा–पुनि जगमें छोटे बडे, सब प्रकारके लोय ।
पै ऐसे अति स्वल्प हैं, शुद्ध हृदय जिहि होय ॥ ५३ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

ढूँढ़े नर नारी बहु बालक जवान बूढ़े रूढ़े और गूढे तिन बुद्धि ते बिचारे भाफ ॥ देखे तौ दुरंगी कोउ काहु के न अंगी होत स्वारथके संगी परकाज हेत आवै जाफ ॥ रसिकविहारी यही रीति में निहारी चहूँ तब या उचारी बात साँची चूक कीजो माफ ॥ दानी गुनी ज्ञानी मानी जगमें घनेरहि पै होत हैं करोरनमें

कोऊ एक जीको साफ ॥ ५४ ॥ खूबीमें खुवत कोऊ डूबत डिमाक माहिं कोऊ गरकाव है गरूर भूरमें गडे ॥ कोऊ मतवारो मतवारो वनि बैठत है कोऊ आन आन के कहे ते आन में अडै ॥ वित्त वसुधा औ वाम हेत तजि हेत सबै जिते अवलोकौ तितै एक एक ते लडै । रसिकविहारी कोउ सज्जन मिलै है तबै ताको अविलोकि घनो चैन चित्तमें चडै ॥ ५५ ॥

दोहा–तब भाषी कर जोरिकै, भरत सुमति प्रभु पाहिं ॥
काहूको कह दोष सब, माया विवस भुलाहिं ॥ ५६ ॥
काम क्रोध मद लोभ अरु, मोह प्रबल ये पांच ॥
इनके होत अधीन तब,सबहि सुरासुर नाच ॥ ५७ ॥
हैं पांचहु ये प्रवल पै, अधिक सबहि ते लोभ ।
दुहूँ लोक नाशक दुखद, करै सदा मन छोभ ॥ ५८ ॥

सवैया कवित ।

ज्यों मद मत्त मतंग बली निबली अति होत जुपंक रहै खुभि॥
ज्यों वर वीर सुधीरहु होय अधीर जबै दृग तीर अडै चुभि ॥
दारु विधीरसिकेसमालिंद ज्यों होत अधीन सुपंकजमें गुभि॥
त्यों मतिमंत रु संत गुणी बहु बेबस होत जु लोभ परै लुभि५९॥

दोहा–सो सुनि बोले लषण ते, लोभ करै भल काज ॥
विन धनके जगमें कछू, होय नहीं सुख साज ॥ ६० ॥

सवैया कवित्त ।

पैसहिते सुख होय सबै अरु पैसहिते दुख छूटत गाढू ॥
पैसहिते जग काम चलै अरु पैसहिते सतकार हो वाढू ॥
पैसा नं हो तब और कहा सुमबंधिहु होत सुद्रार न ठाढू ॥
पैसा रहै रसिकेस जु पास तो होय घने श्वशुरे अरु साढू ॥६१॥

दोहा–सो सुनि बोले शत्रुहन, सबकी है मर्याद ॥
मर्यादा युत काज भल, त्यागे ताहि विपाद ॥ ६२ ॥

सवैया कवित्त ।

ख्यात चहूँ यह ताहि कहूँ न मिलै सुख जो मर्याद चलै नवि॥
सूखतहै अति वेगहि सो जल जो सरिता सर सीम वहै नवि॥

याते अनंद चहै रसिकेस तौ लोक दुहूनकी लीक नहीं नघि ॥
देखहु कैसो कलेश लहो मिथिलेशसुता धनुरेख कढी नघि६३॥
चौ०–तबहिं विभीषण बात उचारी ❀ जो मम भ्रात सरिसनरनारी
करै सकल मर्याद विहाई ❀ ताहि कहौ का चलै उपाई ॥६४॥
सो०–सुनत वचन श्रीराम, मुसक्याने मुख वसन दै ॥
जाम्बवंत मतिधाम, तब भाषी लंकेशप्रति ॥ ६५ ॥
कोऊ हो नर नारि, क्रूर कृपण वर धर्मगत ॥
ताको संग न कारि, सबते उत्तम यत्न यह ॥ ६६ ॥
तब बोले रघुचंद, सत्य कही ऋछराजपै ॥
जो मन होय प्रबंद, करै कोउ तिहिको कहा ॥ ६७ ॥
ताछिन पवनकुमार, विनय करी कर जोरिकै ॥
कहा प्रबल उपचार, जाते मन बंधन रहै ॥ ६८ ॥
सुनि बोले श्रीराम, मन बंधन करिबो कठिन ॥
बहु सुर मुनि मतिधाम, बिबसरहैं याते सदा ॥ ६९ ॥
विविध उपाय उदंड, सो मन बन्धन हेत हैं ॥
साँचो सदा अखंड, सबते उत्तम यत्न यह ॥ ७० ॥
मनबंधनके काज, प्रीति करै सज्जन विषै ॥
त्यागि सकल जग काज, तो पुनि वेवस होय सो ॥७१॥

सवैया कवित्त।

है मति क्रूर महाबल भूर छुटै तब काहुके हाथ न लागा ॥
ज्ञान विराग जंजीरन ते जकरो तिन तोरि फिरै चहुँ भागा ॥
जो रसिकेसनिशंक चहै तरु लाज ढहावत है मदपागा ॥
सो मन मत्तमतंग अधीन ह्वै आप बँधै हठि प्रेमके धागा ॥७२॥
दोहा–यों कहि बोले फेरि पै, कीजे प्रेम विचारि ॥
हो अनंद दुहुँ ठौर जिहि, सो लीजे निरधारि ॥ ७३ ॥

सवैया कवित्त ।

प्रीति निभै न कबौं तिहिसों जिहिके हिय मां हिम अंनग्हायद ॥
तासों मिलै न कबौं सुख काहुको जा मनमें कट मध्य बसायप॥

[illegible] [illegible] [illegible] इहिसों जिय जाको सदा सर और जनाय
जो [illegible] इहि भाँति तौ नंदके आदि हमेश मिलाय
दोहा—[illegible] जो कान न कीजिये, जाते लघुता होय ॥
नीति [illegible] [illegible] [illegible] करै काम भल सोय ॥ ७६ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

लौकी वात तासों कहै जाको जो गंभीर होवै वासों कहिये
जो कहत फिरै चहूँ ॥ जैसे [illegible] पात्र जो गयेको पास राखै
जौन मान राखै तौ न जैसे [illegible] होनहूं ॥ रसिकविहारी होय नेही
सनेह कीजे नेही जो न होवै त्यागि दीजे भूपहो जहूँ ॥ आन
मान सान कान निज [illegible] [illegible] [illegible] ठान ठानै घर वाहर रहैंकहूँ७
दोहा—ताहिन [illegible] [illegible] [illegible] दुखमें सुधि न रहाय ॥
तब [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] रहै धीर सो आय ॥ ७७ ॥

सवैया कवित्त ।

ठूठहु नाहिं रहै तरु कोट नवै जब लागत है वन ठाढा ॥
वृक्ष जु कोउ नरै उजरै विन शाख सुपत्र रहै तहँ ठाढा ॥
सो फिरि होत हरो रसिकेश सपल्लव फूलै फलै वहु वाढा ॥
त्यों सुख आन न त्यागै कवौं कहुँ कैसहु आय परै दुख डाढा७८
दोहा—कोउ सौंचे जीयते, शुभ प्रणगहै दिढाय ॥
ताहि प्रथमहो दुखहुतो, अंत सुखहु ध्रुव आय ॥ ७९ ॥

सवैया कवित्त ।

ज्ञास कछू न कवौं तिहिको जिहिको जिय रंचहु होय न काचू ॥
चाहै इकंतरहै नितही अरु बैठहि चाहै सदा मिलि पांचू ॥
सत्य सुसत्यहि सत्य भलो रसिकेश कहौं ध्रुवरेखहि खांचू ॥
देखो सिया प्रहलाद भिया इमि साँचहि आवै कवों नहिं आंचू८०
दोहा—राम वचन सुनिकै तवहि, कह सुकंठ कर जोरि ॥
नाथ सिया प्रहलाद सम, ह्वैहै दृढ़ता थोरि ॥ ८१ ॥
[illegible] रघुवर भाषी सखा, लोक अमित नरनारि ॥
। अवगुण मिश्रित सकल, हेरो बुद्धि विचारि ॥ ८२ ॥

पैहो दुर्गुण गुण कहूँ, गुण कहुँ दुर्गुण होय ॥
प्रकृति समै अरु विवश वश, गुण अवगुण दुहुँ जोय ॥८३॥
याते जे बुधिमंत ते, करत समस्त विचार ॥
सत्य शुभाशुभ शुद्धता; सब विधि लेत निहार ॥ ८४ ॥
केते अंतर शुभ सकल, ऊपर लगत कुभेष ॥
केते अंतर अशुभ पै, प्रगट परैं शुभ देख ॥ ८५ ॥
सो अंतरगति लपणकी, बुद्धि सहज नहिं होय ॥
करै घनो सतसंग सो, ज्ञान चहै जो कोय ॥ ८६ ॥
विना ज्ञान गति अंतरी, नहीं परै पहिचान ॥
विन पहिचाने शुभ अशुभ, कर्म किये बहु हान ॥८७॥
याते मो मत है यही, भाषों सहित उमंग ॥
सकल कुसंगहि त्यागि कै, सदा करै सतसंग ॥ ८८ ॥
सुनि रघुवरके बैनवर, मुदित भये सब कोय ॥
दृढ़ धारी सतसंगते, दुहूँ लोक सुख होय ॥ ८९ ॥
इहि विधि वाक्य विलास बहु, होत अनेक प्रकार ॥
कहत सुनत सब जन उचित, सह चहुँ राजकुमार ॥ ९० ॥
अपर अनेक विनोद वर, नृत्य गान रस रंग ॥
हास विलास सुहोत बहु, सब उर भरी उमंग ॥ ९१ ॥

इति श्री० रा० र० अ० वि० वाक्य विलास
वर्णनो नाम चतुर्थो विभागः ॥ ४ ॥

---

दोहा—श्रीकोशलपति निकट इत, होत अपार अनंद ॥
इत जहँ तहँ बैठे विविध, कहत सुनत जन वृंद ॥१॥
संत विप्र मुनिमंडली, जुरी होत सतसंग ॥
वर्णत सुमुख मुनीशवहु, प्रभु यश सहित उमंग ॥ २ ॥
ताछिन सुमुख मुनीशने, बोले रूपि सुवज्ञ ॥
कहिय कृपानिधि शैनिधि, मुनिवर वर सर्वज्ञ ॥ ३ ॥

चौ०-सुनि मुनि सुमुख परम सुखमाना ❀ तिन सराहि बोले मतिमाना
हो वसिष्ठ सुत परम प्रवीना ❀ तुमहि विदित सब हम लखि लीना॥४॥
पै कछु निज मतिके अनुसारा ❀ कहिहों यदपि सुभेद अपारा॥
है परन्तु यह गुप्त बखाना ❀ याते वरणौं सभा प्रमाना ॥५॥
पुनि कबहूं येकांत मझारा ❀ कहि हैं हम समेत विस्तारा॥
यह उपासना रीति अनूपा ❀ जानिलहै जन शुद्ध स्वरूपा ॥६॥
यों कहि पुनि बोले मुनिनाथा ❀ सुनिय सुयज्ञ विशदवर गाथा॥
परम गुप्तसो गुप्तहि रापौं ❀ है प्रसिद्ध योगै सो भापौं ॥७॥

दोहा—सुर नर सब रघुचंदको, ध्यावैं मन वच कर्म ॥
करैं अनन्य उपासना, लहैं शुद्ध पद पर्म ॥ ८ ॥
सो उपासना पंचविधि, मुख्य प्रथम शृंगार ॥
सख्य दास्य वात्सल्य पुनि, है ऐश्वर्य विचार ॥ ९ ॥
जो अपने हित सत्य यह, राखे सदा विचार ॥
हम दंपति की हैं सखी, सो जानौं शृंगार ॥ १० ॥
याही अंतर दासिका, आदिक भाव अनेक ॥
मिथिला अवध प्रसंग युत, जानौ सहित विवेक ॥ ११ ॥
जो दृढ जानै हीय दृढ, अपने हेत सदाय ॥
राजकुँवरके हम सखा, सोई सख्य कहाय ॥ १२ ॥
सुहृद नर्म सचिवादि बहु, भेद सकल इहि माहिँ ॥
जाति विजाति कुटुंब कुल, रीति घनी दरशाहिं ॥ १३ ॥
जो ध्रुव दशरथनंदको, सेवहि स्वामी जानि ॥
सत्य दास हो आपतिहि, दास्य उपासन मानि ॥ १४ ॥
मात पिता गुणि आप कहँ, जो दृढ प्रीति कराय ॥
बाल लखै दशरथ सुतहि, सो वात्सल्य कहाय ॥ १५ ॥
जो श्रीराजकिशोरको, परब्रह्म दृढ मानि ॥
ध्यावै सबचर अचरमें, सो ऐश्वर्य बखानि ॥ १६ ॥
ये वर पंच उपासना, तिनके निज निज ठाम ॥
सकल उपासक जन लहैं, जहाँ मोद विश्राम ॥ १७ ॥

चौ०-जिते उपासक हैं शृंगारी ❀ तिहूँ लोक कोउ नर नारी ॥
तिनको पूजनीय है जानो ❀ कनकभवन वर मुख्य बखानो १८
सख्य उपासक हेत प्रमाना ❀ रंगभवन है पूज्य प्रधाना ॥
दास्य जनन लग रतन सिंहासन ❀ जो वरराज्य तिलकको आसन१९
वातसल्य जन हित सो ठामा ❀ जन्मसदन जहँ प्रगटे रामा ॥
थल ऐश्वर्यिनको वह आई ❀ बैठि जाहिं जहँ ध्यान लगाई२०

दोहा-पंच उपासकहेत ये, मुख्य पंच अस्थान ॥
अपर सवहि सव पूज्य है, सरयू अवध प्रधान ॥ २१ ॥
याही विधि सिय रामको, ध्यावत हैं सव कोय ॥
भुक्ति मुक्ति वर भक्ति रुचि, होय सुपूरित होय ॥ २२ ॥
जे प्रवीन ते भूलिहू, भक्ति मुक्ति नहिं चाय ॥
निज सुभक्ति सिय रामकी, चाहत कृपा सदाय ॥ २३ ॥
अति उदार मृदु चित्त पुनि, समरथ सीताराम ॥
रसिकबिहारी हीयके, पूजें सवही काम ॥ २४ ॥
अतिसमर्थ सिय राम सों, होहि भक्ति आधीन ॥
भक्ति नाम आधीन है, नाम सुगुरु आधीन ॥ २५ ॥
गुरु सतसंग अधीन है, संग सुभाग्य अधीन ॥
भाग्यहीन वहु जन्मके, ले पति कर्म मलीन ॥ २६ ॥
सो कुभाग्यको जो चहै, हो सुभाग्य सुखधाम ॥
तौ अनन्य दृढ नेम ते, सुमिरै सीताराम ॥ २७ ॥
सुनि सुयज्ञ आनंद है, कही सहित सनमान ॥
धन्य धन्य ऋषिराज वर, वहु गुणज्ञान निधान ॥ २८ ॥
ताछिन अपर सुभक्त वर, बोले शीश नवाय ॥
मुनिवर पुनि उपदेश कछु, कीजे कृपा दिढाय ॥ २९ ॥
जाते दोऊ लोकको, होय शुद्ध निरवाह ॥
सोई शिख शुभ दीजिये, दाया युत मुनिनाह ॥ ३० ॥
तब मुनि बोले प्रेम युत, प्रश्न करौ तुम जोय ॥

दुहूँ लोक अनुकूल हम, उत्तर देवैं सोय ॥ ३१ ॥
सुनि प्रमुदित है सुमति जन, है इक मुख सब कोय ॥
करत प्रश्न मुनि तासुको, उत्तर वर्णत जोय ॥ ३२ ॥

प्रश्न ॥ करैक्या ? ।

उत्तर–सिया राम भजिये सदा, करै दान सनमान ॥
सतसंगति दाया क्षमा, येही बात प्रधान ॥ ३३ ॥

प्रश्न ॥ संग किसका करै ? ।

उत्तर–संत सुजन पंडित चतुर, इनको कीजे संग ॥
कै अपने दृढ़ मीतको, जानो वैन अभंग ॥ ३४ ॥

प्रश्न ॥ सज्जन कौनहै ? ।

उत्तर–दयावंत दानी गुनी, रामभक्त रतधर्म ॥
अविरोधी सज्जन भले, शुभ संतत सत कर्म ॥ ३५ ॥

प्रश्न ॥ दुर्जन कौनहै? ।

उत्तर–धर्म विरोधक पापरत, कपटी लोभी जान ॥
रामविमुख दुर्जन लखौं, वचन सबै दृढ़मान ॥ ३६ ॥

प्रश्न ॥ सुखकाहेमेंहै? ।

उत्तर–राम भजन दानादि बहु, सुख है प्रीय मिलाप ॥
येकाकी सुनिरास पुनि, जानो सज्जन आंप ॥ ३७ ॥

प्रश्न ॥ दुखकाहेमें है ? ।

उत्तर–राम विमुख दाया रहित, दुखहै प्रीय विछोह ॥
परवश निर्धन निर्गुणी, वचन सबै जन जोह ॥ ३८ ॥

प्रश्न ॥ मित्र कौंहै? ।

उत्तर–विद्यामित्र बखानिये, पुनि चित भावै सोय ॥
तन मन धनते जो चहै, लखौ सुजन सब कोय ॥ ३९ ॥

प्रश्न ॥ पढ़ै क्या? ।

उत्तर–सधै लोक परलोक दुहुँ, बढै हिये आनंद ॥
सोई पढ़िबो चाहिये, होवै बुद्धि अमंद ॥ ४० ॥

प्रश्न ॥ सुनिये क्या ? ।

उत्तर–राम कथा सुनिये सदा, चतुराईकी बात ॥
विविध प्रसंग सुग्रंथके, लखौ सुजन अवदात ॥ ४१ ॥

प्रश्न ॥ रहिये किस रीति?।

उत्तर–सबसों नमि रहिये घने, मनमें दीन सदाय ॥
लोक वेद दोऊ लिये, समुझौ सुजन दिढाय ॥ ४२ ॥

प्रश्न ॥ जाना किस जगे?।

उत्तर–जैयेकैती स्थनकै, राम कथा जहँ होय ॥
कै दुहुँ लोक बनै तहाँ, यह समुझौ सब कोय ॥ ४३ ॥

प्रश्न ॥ कमावै क्या?।

उत्तर–नाम कमावै रामको, कै यश लोक मझार ॥
कै सुख दोऊ ठौरको, लीजे वचन विचार ॥ ४४ ॥

प्रश्न ॥ विचारै क्या?।

उत्तर–लोक और परलोकको, कीजे सदा विचार ॥
आपरूप पररूपको, वचन सुनौ यह सार ॥ ४५ ॥

प्रश्न ॥ त्यागिये क्या?।

उत्तर–कामादिक चारहु तजो, पुनि जो सियवर हीन ॥
अरु कुसंग अभिमानको, जानौ वचन प्रवीन ॥ ४६ ॥

प्रश्न ॥ गहिये क्या?।

उत्तर–गहिये सकल सुधर्म निज, गुणधीरज मन नैन ॥
नेह नेम अरु शत्रुकों, ये जानौ दृढ़ बैन ॥ ४७ ॥

प्रश्न ॥ शत्रु को है?।

उत्तर–तन धन हित घातक रिपू, अरु कामादिक जान ॥
कुसमय सम शालक सदा, वचन लेहु दृढमान ॥ ४८ ॥

प्रश्न ॥ विश्वास किसका करै?।

उत्तर–श्रीसीता अरु रामको, चहिये दृढ विश्वास ॥
कै पुनि साँचे मित्रको, मानो वचन सुपास ॥ ४९ ॥

प्रश्न ॥ गुरू को है?।

उत्तर–भव बन्धन छोरै सबै, ताको गुरू बखान ॥
रक्षक अरु शिक्षक लखौ, हेरो दरपि सुजान ॥ ५० ॥

प्रश्न ॥ मोक्ष कैसे होवै?।

उत्तर–राम भक्ति हिंसा रहित, जानौ मोक्ष प्रमान ॥
सँच सुपर संतापमें, गहियो वचन प्रधान ॥ ५१ ॥

प्रश्न ॥ नरककाहे से होयहै? ।

उत्तर–पर पीडित निंदा निरत, हिंसक राम विरोध ॥
गुरु द्विज शाप सुमित्रकी, नरक होय जिय शोध ॥ ५२ ॥

प्रश्न ॥ अमर कौन है? ।

उत्तर–सुकृती सुयशी रामरत, योगी योग प्रवीन ॥
सदा अमर सो जानिये, वेद वचन रसलीन ॥ ५३ ॥

प्रश्न ॥ मृतक कौन है ? ।

उत्तर–राम विमुख अयशी सदा, मृतक समान सुजान ॥
नीच देव सेवक सबै, देखों वचन प्रमान ॥ ५४ ॥

प्रश्न ॥ सार क्या है ? ॥

उत्तर–प्रीति राम द्विज संतमें, दया अधिक जिय माहि ॥
ज्यों चाहै त्योंही रहै, सार गहै शुभ ताहि ॥ ५५ ॥
इहि विधि प्रश्न अनेकके, मुनिवर उत्तर दीन ॥
पुनि सबही दिशि हेरिकै, बोले वचन प्रवीन ॥ ५६ ॥
लोक और परलोकमें, सुखद सत्य शुभसार ॥
राम नाम सांचो सदा, अपर असत्य असार ॥ ५७ ॥
यातें कैसहु कीजिये, भजन बनै जिमि जोय ॥
भाव कुभाव सुविधि अविधि, राम जपे सुख होय ॥ ५८ ॥
सियाराम की भक्ति दृढ, सियाराम गुणग्राम ॥
सियारामकी ध्यान नित, सियारामको नाम ॥ ५९ ॥
नाम प्रभाव अपार है, विधि हरि हरहु न जान ॥
मैं वरणौं किहि भाँतिते, अति मतिमंद अजान ॥ ६० ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

ताप दूर करबेको सीतकर सोहैसीत तमके नशायवेको भानुकी समान है ॥ बुद्धिके बढायवेको शारदासे बुद्धिवंत वित्तपूरिवेको जो कुबेर सो महान है ॥ पालिवेको विष्णु उपजैवेको विरंचि , खलके संहार हेत शंभुसो प्रधान है ॥ अभिमत देनवारो रामनाम

कामतरु रसिकविहारी भला राम नाम गान है॥६१॥काम क्रोध लोभ मोह मारवेको मारन है विधि हरि हर आदि मोहिवेको यंत्र है॥ महा दुख दारिद्र त्रितापको उच्चाटन है आकरपवेको सुख संपतिको तंत्रहे ॥ कठिन कुचालरत इन्द्रिनके हेत असतंभन प्रबल भूरि परम सुतंत्र है ॥ रसिकविहारी राम नाममें प्रयोग पट रामवश्य करवेको वसीकर मंत्रहे ॥ ६२॥ जगत अथाह सिंधु भरोहै कुमति नीर पावत न थाह कोऊ सुर मुनि राज हैं ॥ काम क्रोध लोभ मोह भँवरगंभीर परे तामें जलजंतु भूर वासनादराज हैं ॥कोऊ बहें बूडे कोऊ बूड बच डूब पुनि कोऊहैं विकल चढे ज्ञानकी जहाज हैं॥ तेईहैं निशंक भये रसिकविहारी पार रामनामसेतुपे चले जे तजिकाज हैं ॥६३ ॥ नामके भरोसे सब भाँतिते निशंकरहैं लोक परलोकको उपाय ना करत हैं॥ नामके भरोसे उपजावैं विधि पालैं हरि हरहू संहारे नाम ओटले तरत हैं॥नामके भरोसे भील सबरी सुगीध कीश भये बडभारी राम जाको सुमिरत हैं ॥ रसिकविहारी राम नाम अवलंब वडो जाते दिन रैनि यमराज हू डरत हैं ॥ ६४ ॥

दोहा—ऐसो नाम अनूप जो, नहिं सुमिरै मन लाय ॥
कोऊ कैसहु होय तिहि, जन्म अकारथ जाय ॥ ६५ ॥

घनाक्षरी कवित्त।

योग जप साधे कोटि देव अवराधे करै संयम समाधि निरूपाधि हो न पावना ॥ ज्ञान अरु ध्यान मान पूजा असनान दान निगम पुरानके बखान सुख आवना ॥ तीरथ घनेरे नेम यज्ञ बहुतेरे प्रेम रसिकविहारी रूप फेरते सुहावना ॥ येते हैं निकाम कोऊ कामके न काम कछु हू हैं नहिं काम जौलौं राम नाम ध्यावना ॥ ६६ ॥ पढो चारो वेद औ अठारह पुराण पट शास्त्र यंत्र मंत्र तंत्र आदिक प्रवीनता ॥ गान तान आदिक अनेक विद्यामें प्रधान बहु गुन ज्ञान धन मानननमें पीनता ॥ रूपमेननीके मनिमंत औ कहावै नंत फिरेमे दिगंतनमें जैदना अधीनता ॥ रसिकविहारी नव भाँति भलो चाहो-तोपे जपो राम नाम जाते मिटत मलीनता ॥ ६७ ॥

सवैया कवित्त।

सी कहते सब सिद्धि मिलै अरु ता कहते तन आनँद आवै॥
रा कहते रस होत महा कहतेही मकार महत्व बढ़ावै॥
जो रसिकेस प्रतीति समेत सुवर्ण भले ये चहूँ चित लावै॥
होय उजागर लोक तिहूँ विचताहि हिये सियराम लगावै॥६८॥

दोहा—कहत राम सीता मिलत, सीता कहतहि राम॥
रीति अनोखी देखिये, सुमिरत सीता राम॥ ६९॥
राम विना सीताभजै, सीता विन जो राम॥
होय ताहि फल है सकल, पूरो पुजैन काम॥ ७०॥
जे जन प्रीति प्रतीति युत, सुमिरें सीता राम॥
सुख पावैं दुहुँ लोकते, लहैं सदा विश्राम॥ ७१॥

प्र० ॥ गुणावली ग्रंथे ॥ श्लो० ।

सीतया सहितं रामं सीतां रामेण संयुताम्॥
न स्मरेत्स फलं पूर्णं लभते न कदाचन॥ १॥

घनाक्षरी कवित्त।

प्रीति राम नाम सों प्रतीति राम नाम सों सुरीति राम नाम सों सबहि भाँति भांतिये॥ आशराम नामसों विलास राम नाम सों सुपास राम नाम सों अनेक विधि जानिये॥ लोक राम नाम परलोक राम नाम सों हे रसिकविहारी सो विचार चितठानिये॥ राम नामको विहाय पावै जो पियूष सोहै हलाहल की समान तामें धूर सानिये॥ ७२॥

दोहा—करे लोकपरलोकके, साधन वृथा निकाम॥
भये सकल निष्फल जु पै, भजे न सीता राम॥ ७३॥

सवैया कवित्त।

मूड़ मुंडाय न्हाय के साधु लगाई विभूति कहा तो भयो॥
जग लोग रिझाय बने रसिकेश रचोहन धाम कहा तो भयो॥
नख केश बढाय बिछायके चाम धरो बक ध्यान कहातो भयो॥
हठनेह न लायो सियावर सों नरजन्म लियेही कहातो भयो॥७४॥

घनाक्षरी कवित्त।

रूप गुण धनमें जु शंका अति होत आय त्याग औ विरागमें अनेक विघ्न लेखिये ॥ रसिकविहारी यज्ञ योगमें उपाधि भारी देहमें मरन नेहमें विछोह पेषिये ॥ भूत प्रेत पूजे गति अंतकी नशात सबै जगमें वृथाही पचि दुःख अवरेखिये ॥ जामें अव-लोकौ एक एक है कलंक तामें सीता राम नामैं निकलंक सदा देखिये ॥ ७५ ॥

दोहा–सीता राम सुनाम यह, सकल सिद्धिको मूल ॥
ताहि त्यागि साधत अपर, साधन मति भ्रम भूल ॥ ७६ ॥
सो यह भ्रम सतसंग विन, कवौं न होवै दूर ॥
याते तजै कुसंग सब, जो चाहै सुख पूर ॥ ७७ ॥

सवैया–कवित्त।

ग्राम नशै धन धाम नशै सुत वाम नशै सब काम कुढंगू ॥
राज नशै सुख साज नशै जग लाज नशै औ नशै वर अंगू॥
मान नशै तन प्राण नशै गुण ज्ञान नशै दुख होय अभंगू ॥
याते सुदूर रहौ रसिकेश जु भूलि कवौं करियो न कुसंगू ॥७८॥

दोहा–पै कहुँ कहुँ संसारमें, धूतहु धरत सुभेप ॥
याते बुद्धि विचार युत, संग कीजिये देख ॥ ७९ ॥

सवैया–कवित्त।

डिंभ दिखावत लोगनको अति झूठे सुनावत ज्ञानके गाथे ॥
औरनको उपदेशैं विराग सु आप वने जगजालमें गाथे॥
वैलसे डोलत हैं नित गल करैं वहु फैलहु लोभसे नाथे ॥
ऐसन ते रसिकेसवचै हठि सोई नशै जो लगैं इन साथे ॥ ८० ॥
औरहि कारि सुझावहि ते सुजन अपनेहीं न औगुण सूझे ॥
औरहि कारि बुझावहि ते नर आपुहिं जे सब भाँति अवूझे ।
औरहिते सुरझावहिका अति आपुहि जे जग जाल अरूझे ॥
भापतहैं रसिकेस सुनौ लखि भेप पनावनहीं विनवूझे ॥ ८१ ॥

अंकन भागे गुणे उनपै उन अंकन भागि गुणे न करै हठु॥
जो गति गूढ विचारो चहै रसिकेश तौ रामको नाम भले पठु१००
दोहा–ग्रह साँचे फल सत्य पै, राम नामको इष्ट॥
जाहि न सो जाने कहा, निजपर इष्ट अनिष्ट॥ १०१॥
सो सुनिकै इक मंत्रविद, विप्र कही हुलसाय॥
नाम मुख्य पै औरहू, मंत्रादिक सु उपाय॥ १०२॥
ग्रन्थन माहिं अनेक हैं, देव सिद्ध समुदाय॥
जाते कारज सिद्धिं सब, गति त्रिकाल दरशाय॥ १०३॥
तब तापस तिहि प्रति कही, कही सत्य तुम जोय॥
जाने नामप्रभाव तिहि, और न भावे कोय॥ १०४॥

सवैया कवित्त।

टूटत है जग मोह जबै तब छूटत है सब दुःख विषादू॥
होत विराग विशेष हिये कछु फेरि न भावत वाद विवादू॥
रामके नामहिमें दृढ प्रीति प्रतीति रहे रसिकेस अनादू॥
नाम बिहायकै और सुहाय न मंत्र न यंत्र न तंत्र न जादू १०५॥
दोहा–यों कहि भाषी जटिल पुनि, सबहि सुनाय पुकार॥
राम नाम बिन और जो, जपै तासु मुख छार॥ १०६॥
तापस परम प्रवीन लखि, सुमुख सुयज्ञ तुरंत॥
सादर कर गहिकै निकट, बैठारो गुणि संत॥ १०७॥
ताछिन एक सुभक्त वर, कह सुयज्ञ प्रति दीन॥
काह करौं जिहि नाशहीं, मोकृत कर्म मलीन॥ १०८॥
सुनि सुयज्ञ बोले मधुर, हरि गुरु कृपा विहाय॥
कोटि जतन कोऊ करै, तऊ न दुरित नशाय॥ १०९॥
जो कोऊ गुरु विमुख हो, अथवा गुरू न कीन॥
कृपा आश प्रभुकी धरै, सोई है मतिहीन॥ ११०॥

सवैया कवित्त।

ढेर सुमेर सो कंचन दान करै नित जायकै क्षेत्र कुरू॥
धेनु अलंकृत कोटिन देतन अक्षत नीरते रीते चुरू॥

मान प्रमान यही रसिकेश चहूँ युग भाषत धर्म ध्रुहू ॥
कैसहु राम न रीझत काहु पै तो लग जौलों द्रवै न गुरू॥१११॥

दोहा—गुरुद्वारा प्रभु शरण है, सदा जपै शुभ नाम ॥
तो दुहुँ लोक अनंद हो, कृपा करैं सियराम ॥ ११२ ॥
राम नाम सुमिरै सदा, करै शक्तिसम दान ॥
तो नित सुख संपति बढै, होय नहीं कछु हान ॥ ११३ ॥
सुन सुभक्त सविनै कही, कहिय भजो नित सोय ॥
तव द्विज दै नामावली, कह याते भल होय ॥ ११४ ॥

घनाक्षरी कवित्त ।

सीतानाथ १ सीतावर२सीताकंत ३ सीतापति ४ सुंदर५ सुजान६ सुखमानिधान ७ शोभासिंधु ८ ॥ रसिकविहारी ९ हृषिकेश १० रघुचंद ११ राम १२ बुद्धिवर १३ दाता १४ वेद ज्ञाता १५ वीर १६ विद्यासिंधु १७ धाता १८ दीनत्राता १९ दुष्टघाता २० दुःखहाता २१ दोषदारिद्रनिपाता २२ देव २३ पाता २४ दाता२५ दयासिंधु २६ ॥ अवधभुवाल २७ भक्तपाल २८ रघुलाल २९ प्रात लेवें तीस नाम ये सप्रेम द्रवैं—दीनबंधु ३० ॥ ११५ ॥

दोहा—पुनि सुयज्ञ भाषी तवै, सवही प्रति दृढ़ वात ॥
याते सवही नारि नर, हो भुव मंडल ख्यात ॥११६॥

घनाक्षरी-कवित्त ।

झंडा औ निसान के निसान ते न जाने कोऊ जाने है न कोऊ द्वार दुंदुभी वजायेते ॥ ऊंचे महिलानके उठानते न जाने कोऊ जाने है न कोऊ मत्त गजके बंधानते ॥ सानते न जाने औ गुमानते न जाने धन धाम ते न जाने कोऊ कोटिहू विधानते ॥ रसिकविहारी चार वातते जहान जाने विद्या दानि ध्यान ते कृपान ते सुदानते ॥ ११७ ॥

दोहा—सुनि सुभक्त आनंद है, हृदै धरे दृढ़ वैन ॥
अपर विविध जन मुदित भे, जे बुधि विद्या ऐन ॥ ११८ ॥
इहि विधि सरयूतीर मधि, वाक्य विलास उमंग ॥
राज समाज समेत वहु, भयो विशद सत्संग ॥ ११९ ॥

धर्म नीति वरज्ञान कथा कहि सबहि सुधीर धराई ॥
पुनि बोले तुम सकल हमारे हिय विच बसो सदाई ॥
सखा सुकंठ प्राण ते प्यारे तुमते उऋण सु नाहीं ॥
तिमि लंकेश ऋच्छपति मेरे भरत लषण सम आहीं ॥ ६ ॥
हनूमान अंगद नीलादिक सकल प्राण सम प्यारे ॥
मो जियहोत यही काहूको छिन भरि करों न न्यारे ॥
पै नृप धर्म प्रजापालनको सो न आप विन होवै ॥
याते जाहु सदल तिहुँ भूपति सकल सुजन मुख जोवै ॥ ७ ॥
सुनि सब विनय करी बहु प्रभु सों भरे नैन विच नीरा ॥
पुनि वर नीत प्रीत मृदु कहिकै दई राम तिन धीरा ॥
यों कहि निकट बुलाय सुकंठहि दीन सु अंग प्रसादा ॥
निजकर सखहि विभूषितकीने भरे हृदय अहलादा ॥ ८ ॥
ऋच्छपाल लंकेशहि रघुवर सादर निज कर दीने ॥
भरत वेगि उठिकै दुहुँ भूपन प्रमुदित भूषित कीने ॥
अपर यथोचित राज साज बहु सादर दिये कृपाला ॥
सनमाने सब भाँति नेह युत राम तिहूँ भूपाला ॥ ९ ॥
अंगद नील नलादि मुख्य तिन लछमन अरु रिपुशाला ॥
हित करि यथायोग पहिराये शिख नख साज विशाला ॥
बहुरि विभूषन वसन अनूपम रघुवर भूर मँगाये ॥
कीश भालु निश्वरन यथोचित सन्मुख सबहि दिवाये ॥ १० ॥
ताछिन हनूमान उठि वेगें रामचरण धरि माथा ॥
पुलकित गात दीन ह्वै विनती करी जोरि युगहाथा ॥
मो अभिलाष नाथ यह तव पद सेवों निकट सदाई ॥
जबलग प्रभु चरित्र महि तबलग श्रवण करों हुलसाई ॥ ११ ॥
लखि हनुमंत प्रीति रघुनंदन उठि गहि अंक लगायो ।
एवमस्तु कहि विशद हार निज लै प्रमुदित पहिरायो ॥
पुनि अंगदहि गोदलै सुत सम कियो प्यार बहु रामा ॥
तासु भार सुग्रीवहि दीनो भापि वन सुख धामा ॥ १२ ॥

संध्या वंदन करि मुदित, सकल समाज समेत ॥
द्वै घटिका बीती निशा, गवने राम निकेत ॥ १२० ॥
यौंही नित प्रति होत है, अवध परम आनंद ॥
कहैं नारि नर वृंद सब, जै जै जै रघुचंद ॥ १२१ ॥

इति श्री रा० र० अ० वि० सत्संगवर्णनो नाम पंचमो विभागः ॥ ५ ॥

---

दोहा—इमि नित सुखमधि बीति गो, मास अधिक इक वर्ष ॥
नृपति सुकंठादिक तिहूँ, दल युत रहैं सहर्ष ॥ १ ॥
कीश ऋच्छ निश्चर सकल, पल मद मधु पकवान ॥
अशन पान प्रमुदित करैं, सहित प्रीत सनमान ॥ २ ॥

प्र० वा० ॥ उ० कां० ॥ स० ३९ ॥ श्लोक ॥

ते पिबंति सुगंधीनि मधूनि मधुपिंगलाः ॥ मांसानि च सुमिष्टानि मूलानि च फलानि च ॥ १ ॥ एवं तेषां निवसतां मासः साग्रो ययौ तदा ॥ मुहूर्तमिव ते सर्वे रामभक्त्या च मेनिरे ॥ २ ॥ रामोपि रेमे तैः सार्धं वानरैः कामरूपिभिः ॥ राक्षसैश्च महावीर्यैर्ऋक्षैश्चैव महाबलैः ॥ ३ ॥ इत्यादि ॥

दोहा—ऋच्छ कीशतिय भूरि तिन, नित रनिवास मझार ॥
सादर बहु नूतन विविध, होत सकल सतकार ॥ ३ ॥

दोवई छंद ।

लंकनाथ हरिपाल ऋच्छपति सदल सकुल यह चावैं ॥
इतहि रहिय नित कबहुँ नाथ अब हमें न गेह पठावैं ॥
तिनको परमनेहु रघुवरमें राम प्रेम तिन माहीं ॥
दोऊ हिये परस्पर चाहैं कोउ न छिन बिलगाहीं ॥ ४ ॥
तब रघुवीर ज्ञाननिधि हियमें दृढ विचार ठहरायो ॥
राज साज धन धाम कुटुम इन मो हित सकल भुलायो ॥
पै अब निज निज गेह सिधारैं लखैं काज जन जाई ॥
इमि गुणि सभा मध्य प्रभु बैठे लीजे सबहि बुलाई ॥ ५ ॥

धर्म नीति वरज्ञान कथा कहि सबहि सुधीर धराई ॥
पुनि बोले तुम सकल हमारे हिय विच वसो सदाई ॥
सखा सुकंठ प्राण ते प्यारे तुमते उऋण सु नाहीं ॥
तिमि लंकेश ऋच्छपति मेरे भरत लषण सम आहीं ॥ ६ ॥
हनूमान अंगद नीलादिक सकल प्राण सम प्यारे ॥
मो जियहोत यही काहूको छिन भरि करों न न्यारे ॥
पै नृप धर्म प्रजापालनको सो न आप विन होवै ॥
याते जाहु सदल तिहुँ भूपति सकल सुजन सुख जोवै ॥ ७ ॥
सुनि सब विनय करी बहु प्रभु सों भरे नैन बिच नीरा ॥
पुनि वर नीत प्रीत मृदु कहिकै दई राम तिन धीरा ॥
यों कहि निकट बुलाय सुकंठहि दीन सु अंग प्रसादा ॥
निजकर सखहि विभूपितकीने भरे हृदय अहलादा ॥ ८ ॥
ऋच्छपाल लंकेशहि रघुवर सादर निज कर दीने ॥
भरत वेगि उठिकै दुहुँ भूपन प्रमुदित भूपित कीने ॥
अपर यथोचित राज साज बहु सादर दिये कृपाला ॥
सनमाने सब भाँति नेह युत राम तिहूँ भूपाला ॥ ९ ॥
अंगद नील नलादि मुख्य तिन लछमन अरु रिपुशाला ॥
हित करि यथायोग पहिराये शिख नख साज विशाला ॥
वहुरि विभूपन वसन अनूपम रघुवर भूर मँगाये ॥
कीश भालु निश्चरन यथोचित सन्मुख सबहि दिवाये ॥ १० ॥
ताछिन हनूमान उठि वेगें रामचरण धरि माथा ॥
पुलकित गात दीन ह्वै विनती करी जोरि युगहाथा ॥
मो अभिलाप नाथ यह तव पद सेवौं निकट सदाई ॥
जबलग प्रभु चरित्र महि तबलग श्रवण करौं हुलसाई ॥ ११ ॥
लखि हनुमंत प्रीति रघुनंदन उठि गहि अंक लगायो।
एवमस्तु कहि विशद हार निज लै प्रमुदित पहिरायो ॥
पुनि अंगदहि गोदलै सुत सम कियो प्यार बहु रामा ॥
तासु भार सुग्रीवहि दीनो भापि बैन सुख धामा ॥ १२।

उत तारा अरु रुमा आदि पुनि ऋच्छतिया जे हूरी ॥
सादर सवहि अमोल साज वर दये सुरानिन भूरी ॥
कौशल्यादि सियादि प्रीति युत अपर सखी पुरनारी ॥
सह सनमान उचित मिलि भेंटी भरे सकल दृग वारी ॥ १३ ॥
इहि विधि इत रघुवीर निकट अरु उत रनिवास मझारा ॥
अतुल साज धन धाम ग्राम दै भयो अमित सतकारा ॥
ताछिन पुष्पकयान राम ढिग विचरत नभ मग आयो ॥
समै प्रमाण तासु आगमलखि प्रभु उर आनँद छायो ॥ १४ ॥
तव रघुवीर मुदित उठि तिहुँ नृप सादर अंक लगाये ॥
अपर यथोचित कीश भालु मिलि पुष्पक मधि बैठाये ॥
त्यौं कपि ऋच्छ तीय गण पद नमि भई अरूढ विमाना ॥
यौं सब सबहि उचित मिलि गमने हृदय प्रेम उमगाना ॥ १५ ॥
निज निज धाम सबहि पहुँचाई पुष्पक वहुरि सिधारी ॥
राम धनद पद वंदि व्योम चहुँ विचरत इच्छाचारी ॥
हनूमान आनंद सहित नित रघुवर निकट रहाहीं ॥
राम चरित्र सनेम प्रेम युत सुनत अंग पुलकाहीं ॥ १६ ॥
तारा रुमा सहित उत हरिपति प्रमुदित करैं विहारा ॥
दये ग्राम धन वहु कपि ऋच्छन ते सब सुखी अपारा ॥
निज तिय अरु मंदोदरि युत त्यौं लंकनाथ विलसावैं ॥
चहूँ मुख्य निश्चर समस्त पुनि परमानंद रहावैं ॥ १७ ॥
पुनि लंकेश विभीषण प्रमुदित निज लघु सुतहि बुलाई ॥
मत्तगयंद नाम तिहि सादर दीनी हुलसिरजाई ॥
जाहु पुत्र मम दिशि ते प्रभुकी सेवा करौ सदाई ॥
पितु आज्ञा सुनि अति अनंद सों साजि चले शिरनाई ॥ १८ ॥
आये वेगि राम ढिग प्रमुदित शीश नाय कर जोरे ॥
कही विनय युत पूर्व जन्म कृत सुकृत उदैभे मोरे ॥
सादर तिहि बैठारि निकट प्रभु सुत सम प्यार वढाई ॥
बूझि कुशल पुनि आज्ञा दीनी इतही रहौ सदाई ॥ १९ ॥

यौं कहि भूषण वसन अनूपम अपर यथोचित साजा ॥
मत्तगयंदहि अरु हनुमंतहि दियो सभा रघुराजा ॥
किय लंकेशसुतहि निजपुरको रक्षक अधिप महाना ॥
गढ़पति पवनपुत्रको थापो सबही मध्य प्रधाना ॥ २० ॥
पुनि बहु सखा सुसेवक पुरजन परिजन अपर अपारा ॥
यथायोग बहु राज काज तिन सौंपे सहित विचारा ॥
इहि विधि कौशलपाल कृपानिधि धर्म नीतिमय राजा ॥
करहिं निदेश न्याय पालन वर संयुत सकल समाजा ॥ २१ ॥

इति श्री रा० र० वि० अ० सुग्रीवादि गमनवर्णनो
नाम षष्ठो विभागः ॥ ६ ॥

---

सो०—श्रीदशरथ सुत राम, करत राज मर्याद युत ॥
सबहीके मन काम, यथायोग पूजैं सदा ॥ १ ॥
सिंह पौरि कछु वार, बैठत हैं रघुराय नित ॥
करैं विनय सब झार, तहँ निबंध नहिं काहुको ॥ २ ॥
दोहा—सभामध्य राजैं तबै, छिनहीं छिन सुधिलेत ॥
विनय कार कोऊ विमुख, जाय न आय निकेत ॥ ३ ॥
एक दिवस इक श्वान तहँ, आय पुकारो द्वार ॥
सुनतहि राम कृपालु तिहि, लिय बुलाय दरबार ॥ ४ ॥
बूझी तिहि कह विनय तुव, तब सो शीश नवाय ॥
कही नाथ हौं पंथ विच, बैठो सहज सुभाय ॥ ५ ॥
अमुक ठाम वासी जु द्विज, मोकों विन अपराध ॥
कियो प्रहार सुन्याय मम, कीजे बुद्धि अगाध ॥ ६ ॥
सुनि रघुवर तिहि विप्रको, वेग सभा बुलाय ॥
बूझी श्वान प्रहारको, हेत कहो सतभाय ॥ ७ ॥
तब द्विज बोलो श्वान यह, बैठो पंथमझार ॥
भयो शंक वश अतिहि मैं, याको रूप निहार ॥ ८ ॥
दूरहिते बहु वार हौं, कही दूर हो दूर ॥
रहो तहांई श्वान यह, टुरो नहीं मदपूर ॥ ९ ॥

हुतो क्षुधित मैं तासमे, आयो क्रोध अपार ॥
तबहिं भजायो याहि मैं, करके दंड प्रहार ॥ १० ॥
हनो जु इहि अपराध विन, मोतें भो अपराध ॥
क्षमादंड जो उचित सो, कीजे नीति अगाध ॥ ११ ॥
सो सुनि प्रभु बूझी द्विजन, उचित दंड इहि काह ॥
विप्र अवध्य अदंड सव, कह पुनि रुचि नरनाह ॥ १२ ॥
ताछिन बोलो श्वान पुनि, न्याय करिय प्रभु जोय ॥
तौ जो कछु हौं भापहूँ, याहि दण्ड सो होय ॥ १३ ॥
सुनि तिहि बूझी राम तव, कह कूकुर शिरनाय ॥
चित्रकूट ढिग शिव सदन, ग्राम कलिंजरमाय ॥ १४ ॥
कीजे तहँको अधिप इहि, सुनि रघुवीर तुरंत ॥
किय अभिपेक चढाय गज, भेजो थापि महंत ॥ १५ ॥
राज साज गज वाजि जन, पाय मुदित भो विप्र ॥
राम रजायसुते तहाँ, गयो अधिपह्वै क्षिप्र ॥ १६ ॥
निरखि श्वान रुचि चकित सव, तव बूझी तिहि राम ॥
कही दिवायो दंड यह, भाप प्रगट मनकाम ॥ १७ ॥
कही श्वान तव सुनिय प्रभु, हौंहूं अधिप सुआउ ॥
तिही पापते योनि यह, पाई चहूँ भ्रमाउ ॥ १८ ॥
शिव निर्मायल वस्तुको, ग्रहण करत जो कोय ॥
प्रगट पुराणनमें सकल, ताको पाप जु होय ॥ १९ ॥
कहुँ पुनि मुखिया आपही, भपै सुवस्तु अकेल ॥
संनिध जनहिं न देय सो, परै नरक महँ पेल ॥ २० ॥
सो द्विज तहँको अधिप ह्वै, करिहै येई पाप ॥
मोसम ह्वै है श्वान ध्रुव, सदासहै संताप ॥ २१ ॥
यों कहि श्वान नवाय शिर, गयो तासु गति सोच ॥
कहत सबै पर भागको, खैवो है अति पोच ॥ २२ ॥

सुनि पुरजन यह न्याय गति, कहत मुदित वरबैन ॥
धर्म नीति ज्ञाता नृपति, और राम सम है न ॥२३॥
चौ०—यौंहीं सब चर अचर सुखारी ❀ रामराज नहिं कोउ दुखारी ॥
दान मान अरु न्याय विचारा ❀ होय नीत संयुग कृत सारा२४॥
इक दिवस कौशलपति रामा ❀ सहित समाज सकल मतिधामा
सभा सदन मधि आय विराजे ❀ निज निज काज साज सब साजे२५
ताछिन द्वै पक्षी तहँ आये ❀ भूरि परस्पर वाद बढाये ॥
इक उलूक इक गृद्ध कराला ❀ झगरत दुहूँ सकोप विहाला२६
आय प्रभुहि दुहुँ शीश नवायो ❀ निरखि राम तिन विस्मय छायो॥
अतिहि उताल प्रथम ह्वै दीना ❀ अस्तुति कीनी गिद्ध प्रवीना२७
पुनि बोलो प्रभु मोर अगारा ❀ यह उलूक लेवै बरियारा ॥
याको न्याय नाथ ध्रुव कीजे ❀ सत्य विचारि रजायसु दीजे२८॥
सुनि तिहि वचन उलूकहि रामा ❀ बूझी भाप कौनको धामा ॥
दुहूँ बखान सुनैं हम जबहीं ❀ न्याय विचार करैं पुनि तबहीं२९
सुनि उलूक बोलो हे नाथा ❀ दिवा अंध मुहि जानि अनाथा ॥
सदन मोर यह गीध सु लेवै ❀ वृथा सकुल मोको दुख देवै३०॥
सुनि दुहुँ वचन गुणी महिपाला ❀ जानो परै गीध वाचाला ॥
प्रथमहिं अस्तुति मधुर बखानी ❀ कही बहोरि विवाद कहानी ३१॥
दोहा—धूत होत ते काज निज, साधत चित्त लुभाय ॥
छल बल गुण धन दीनता, मन वच कर्म दिखाय ॥३२॥
यौं गुनि पुनि दुहुँ ते कही, भाषो सत्य प्रमाण ॥
है वह केते वर्षको, निर्मित तव अस्थान ॥ ३३ ॥
चौ०—सुनि उताल पुनि गिद्ध बखानी ❀ जबते भूमि सृष्टि उपजानी ॥
तबही ते वह आलय मेरो ❀ इमि प्राचीन कह्यि निरवेरो३४॥
सुनि उलूक सत वचन सुनायो ❀ प्रभु जबते वह तरु प्रगटायो ॥
तब ते तिहि ऊपर मम धामा ❀ गुणि कीजिये न्याय श्रीरामा३५

सुनि रघुवीर सुहीय विचारा ❀ जब ते प्रगट भयो संसारा ॥
तबको द्रुम अवलग किमि रहई ❀ मिथ्या बात गीध यह कहई ३६॥
याते गृह उलूकको आही ❀ यौं गुणि राम दिवायो ताही ॥
गीध हारि गमनो सकुचाई ❀ भो उलूक मुद आलय पाई॥३७॥
शीशनाय द्विज गयो सुधामा ❀ इमि वर न्याय करत श्रीरामा ॥
सकल चराचर परम सुखारी ❀ धर्मराज चहुँ आनँदकारी॥३८॥

इति श्री रा० र० वि० अ० न्याय वर्णनोनाम सप्तमो विभागः ॥ ७ ॥

---

पद्धरी छंद ।

इक समय राम प्रमुदित विराज । शोभित समस्त सज्जन समाज ॥
ताछिन सुमंत तहँ वेगि आय । किय विनय जोरि कर शीश नाय॥१॥
भार्गव मुनीशच्यवनादिनाथ । आये समस्त मुनि विशद गाथ ॥
सुनतहि बुलाय लीने सुधाम । सत्कार उचित सब कीन राम ॥ २॥
जल सर्व तीर्थ लायें मुनीश । फल फूल दीन प्रभु लीन शीश ॥
बहु कुशल परस्पर बूझि दोउ । बैठे प्रसन्न मन सबहि कोउ ॥ ३ ॥
तब कही राम कहहै रजाय । दीजे सु लेहुँ निज शिर चढ़ाय ॥
सुनि मुनि समस्त बोले उताल । रघुलाल धन्य जन भक्तपाल ॥४॥
दीनो उतार प्रभु भूमिभार । अब एक दुष्ट मधुपुर मझार ॥
मुनि जनन देत सो दुख अपार । द्रुति चहिय,नाथ ताको सँहार॥५॥

सो०—है लवणासुरनाम, चंड शूलधारी सबल ॥
ताहि बधे बिनराम, अजहुँ चराचर दुखित बहु ॥ ६ ॥
शूल रहै करमध्य, जबलों मधु सुत लवणके ॥
तब लों निडर अबध्य, है इमि वर हरदत्त तिहि ॥ ७ ॥
गज मृग बाघ अपार, अपर जीव मानुप विपुल ॥
नित सो करत अहार, याते होत विनाश चहुँ ॥ ८ ॥

पद्धरी छंद ।

सुनि तबहि कीन रघुवर विचार । कोकरहि जाय तिहि को सँहार ॥
तासमय शत्रुहन जोरि हाथ । भाषी रजाय मुहिं होय नाथ ॥ ९ ॥

भु भरत लपण बहु कीन काम । हों रहों आजलग अवध धाम ॥
वा सु एक यह मैं कराउँ । वध हेत तासु अब द्रुतहि जाउँ ॥१०॥
नि बन्धु बैन आनँद समेत । दीनी रजाय तिहि वधन हेत ॥
तुरंग सेन कीनी जु संग । प्रिय वीर धीर वर युद्ध ढंग ॥ ११ ॥
नि दीन बाण इक प्रबल चंड । कह होय याहिते शूलखंड ॥
मि भापि सोधि दिन साजि साज । किय विदा बन्धुको अवधराज १२

दोहा—चलत कही प्रभु बन्धुसे, जिते सु सेवक संग ।
सादर सबको राखियो, सब विधि सुखी सुढंग ॥ १३ ॥
धन गुन बल तिय बंधु हित, तिमि न देय आराम ॥
प्रीतिपाल सेवक सुजिमि, सदा करै रुचि काम ॥ १४ ॥

पद्धरी छंद ।

सुनि भ्रात सीख वर गुण दमान । मिलि शीशनाय कीनो पयान ॥
मुनि बाल्मीकिते भेंटि वीर । मधुपुरहि गये सह सुभट भीर ॥ १५ ॥
सो लवण सदाही प्रातकाल । चहुँ जाय गहत बहु जीव घाल ॥
त्यौं नित समान लै शूल आन । उठिकै प्रभात कीनो पयान ॥१६ ॥
इत वीर शत्रुहन समय पाय । औचकहि आय मधुपुर तुराय ॥
धनुवाण साजिके नगर द्वार । ठाढे सचेत चहुँ दिशि निहार ॥ १७ ॥
दिन युगल याम भो तब सुरारि । आयो अपर मृत जीव धारि ॥
लखि राजसुतहि सो क्रोध लाय । बूझी मनुष्य तू कौन आय ॥१८॥
तब रामबन्धु निज नाम ठाम । भाषो निशंक कुलग्राम धाम ॥
सुनि लवण रोष करिके उताल । बोलो प्रचारि वाणी कराल ॥ १९॥
तुव भ्रात रावणहि कीन घात । हौं सुनि तबही ते जरत गात ॥
तिहि बन्धु आज मो निकट आय। अब फेरि नाहिं गृह जियत जाय २०
टुक धीर धार हे नृपति बाल । हौं गेहजाय आऊँ उताल ॥
वर चंड शूल लाऊं तुरंत ॥ तब लखहुँ फेरि तुव बल अनंत॥२१ ॥

दोहा—सुनि भाषी रिपुदमन तब, अरे असुर मतिमंद ॥
अब गृह जैबो सहज नहिं, परो वीरके फन्द ॥ २२ ॥
स्ववश पायके शत्रुको, जो नहिं साधत काज ॥
दुख पावै पछताय सो, पुनि हो अधिक अकाज ॥ २३ ॥

याते खल याही समै, यमपुर पठऊं तोहि ॥
शूल आश तजि अंगवल, जो दरशाव सु मोहि ॥ २४॥

पद्धरी छंद ।

शत्रुघ्न वैन सुनिकै सुरारि । घालो विशाल इक द्रुम उखारि ॥
तिहि राम बंधु बहु शर प्रहारि । करि खंड खंड दिय भूमि डारि२५॥
तरु घात देखि निष्फल सुभूरि । पुनि किय प्रहार सो वृक्ष पूरि ॥
ते सकल शत्रुहन कीन छिंद । बहुवाण मारि तन तासु भिंद ॥२६॥
तब लवण कोपि गहि विटपचंड । घालो भ्रमाय वल करि उदंड ॥
सो लगो आय ततकाल भाल । महिगिरे शत्रुसूदन विहाल ॥ २७॥
जानी सुरारि भो मृतक वीर । याते निसंक ह्वै धार धीर ॥
गवनो न धाम लायो न शूल । तिन भपण हेतु धायो सुभूल ॥ २८॥
तत्क्षण सचेत ह्वै शत्रुशाल । उठि गहो द्वार अतिही उताल ॥
साजो सुबाण जो राम दीन । तिहि समय त्रसित भे लोक तीन२९॥
सो चंडवाण तिहि उर मझार । किय शत्रुशाल क्रोधित प्रहार ॥
भ्रमि गिरो लवण भूमधि तुरंत । ह्वै हृदय चूर भो प्राण अंत ॥३०॥
तेहि निधन देखि सुर भे निहाल । रव कियो जैति जै शत्रुशाल ॥
वरपे प्रसून दुंदुभि बजाय । तिहुँलोक रहो आनँद छाय ॥ ३१॥
तिहि मारि शत्रुहन सहसमाज । मधुपुरी मध्य कीनो सु राज ॥
तहँ रहे वर्ष द्वादश प्रमाण । बहु प्रजापाल परबंध ठान ॥ ३२॥
बहु सैन सचिव सेवक प्रवीन । तहँ राखि आप पुनि गमन कीन ॥
आये उताल श्रीराम पास । कीनो प्रणाम संयुत हुलास ॥ ३३॥
उठि राम बंधु लिय अंक लाय । सब मिले उचित आनँद अघाय ॥
रघुवीर अनुजको बहु सराह । वर मान दीन कीनो उछाह ॥ ३४॥
इमि सत दिवस तिन भवन राखि । दीनी रजाय बहु नीति भाखि ॥
प्रभु कही जाहु मधुपुर उताल । विन भूप आनको नजाहि ॥
सुनि प्रभु रजाय रिपुदमन वीर । कछु ह्वै उदास पुनि धारि धीर ॥
साजि साज ईश आयसु प्रमाण । नमि कीन वेगि मधुपुर पयान३५॥

तहँ जाय सबहि आनंद दीन। रिपुदमन राजधानी सु कीन ॥
मधुपुर निवास कर सह समाज। तिय सचिव सखा सेवक विराज ३७॥
लखि समय कबहुँ सो अवध आय।रहि कछु दिवस पुनि तितहि जाय॥
इहि भाँति शत्रुहन युत समाज। सानंद करत मधुपुर सराज ३८॥
इत भरत लषण युत रामचंद। कर अवध राज अतिही अनंद॥
निज सँमे सँमे सब होत काज। बहु दान मान नृपनीति भ्राज ३९॥

इति श्रीरामरसायन वि० अ० लवणासुरवधवर्णनो
नाम अष्टमो विभागः ॥ ८ ।

---

सो०—एक सँमै रघुवीर, सभामध्य शोभित सदन ॥
ताछिन निपट अधीर, वृद्ध विप्र आयो रुदत ॥ १ ॥
तासु पुत्र वर एक, योवन वय ज्ञानी गुणी ॥
संयुत परम विवेक, सो सुठि बालक मृतक भो ॥ २ ॥
मात पिता मृत बाल, लाये भूपति द्वार पै ॥
रोवत विकल विहाल, कहि नृपके पातक मरो ॥ ३ ॥
भूपति करै अनीति, होय दुखी तिहि फल प्रजा ॥
प्रजा करै अनरीति, नृपहि पाप सो लागही ॥ ४ ॥
यों कहि द्विज सो बाल, राज द्वार धरि दीन हठि ॥
प्रभु ढिग आय उताल, भाषी हत्या लेहु मम ॥ ५ ॥
कै नृप कै ते लोग, राज काज अधिकार जिन ॥
कारज करै अयोग, प्रजा दुखी हो पाप तिहि ॥ ६ ॥
सो तव पाप कदंब, जाते मम बालक मरो ॥
हौं इत सहित कुटुंब, प्राण देहुँगो राज पै ॥ ७ ॥
सुनि विप्रहि कर जोर, समुझायो बहु राम मृदु ॥
कही मोर जो खोर, होय सकल निर्णय अबहि ॥ ८ ॥

चौ०—यों कहि करुणाकर अकुलाये ※ मंत्री द्विज गुरु वेगि बुलाये॥
नारदहू विचरत तहँ आये ※ सादर सबहि राम बैठाये ॥ ९ ॥
बुझी राम द्विजन कर जोरी ※ कहिये कह अनीति है मोरी ॥
तब त्रिकाल दरशी वर ज्ञाता ※ नारद मुनि बोले बच ※

सुनहु राम सतयुगके माहीं ॐ सदा तपस्या विप्र कराहीं॥
तव काहू नाहिं होय कलेसा ॐ रहे न रंचहु पातक लेसा॥ ११॥
त्रेता मध्य करे तप क्षत्री ॐ तव इक पदधर पाप धरत्री॥
पुनि द्वापर तपवैश्य दिढावे ॐ महि पातक द्वै चरण जमावै॥१२॥
कलिमें नीच शूद्रगण आदी ॐ करें तपस्या मूढ विवादी॥
तृतिय चतुर्थ चरण तव पापा ॐ धरत भूमि वाढै तिहुँ तापा॥१३॥
जव कलि करे शूद्र तप भूरी ॐ रहे पाप तव चहुँ पद पूरी॥
अल्प मृत्यु दारिद्र दुख नाना ॐ तिहि फलते सव लहत निदाना१४

दोहा—सिद्ध साधुको भेप वहु, लेत नीच जन नष्ट॥
निजते उच्च तिनै सुते, करत विविध विधि भ्रष्ट॥ १५॥
वेद पुराण प्रमाण जो, सो नाहिं करै प्रमाण॥
नूतनगाथा जोरकै, ठानैं महत बखान॥ १६॥

सवैया—कवित्त।

ज्ञान अखंड पखंड कथैं रसिकेश भरो उर लोभ अगाधू॥
जोरत दाम सँवारत धाम भये ममता मदमें अति आतू॥
धूत महा अवधूत बने बहु देतहैं पूतन धैं जगनाधू॥
कर्म कुकर्म करैं कपटी जन ते कलिकाल कहावत साधू॥१७॥

दोहा—हो विरक्त अथवा गृही, चहिय विप्रकुल जन्य॥
तप महत्व पद उचित तिहि, अनुचित करै जु अन्य॥१८॥
बिन द्विज कुल जे सुर सदन, पूजन पाक कराय॥
करता कारयिता दुहुँ, ते ध्रुव नरकहिं जायँ॥ १९॥
विना विप्र तिहुँ वरण जे, कोऊ गृही विरक्त॥
देत मंत्र गुरु शिष्यते, दुहूँ नरक अनुरक्त॥ २०॥
द्विज कुल विन जे सत कथा, कहि सुनाय विधि युक्त॥
सो वक्ता श्रोता दुहूँ, हों न नर्कसे मुक्त॥ २१॥
ऐसे पातक भूरिते, होत सदा कलिमाहिं॥
जाते जग नर नारि सब, संतत दुखी रहांहि॥ २२॥

ताही पातकते नृपति, होवै धन सुत हीन ॥
पुनि रुजपीड़ित रहत हैं, प्रजा नशै सुख छीन ॥ २३ ॥
महा पाप यह जानिये, शूद्र बनै जो सिद्ध ॥
यह प्रबंध भूपहि उचित, होय न कर्म निषिद्ध ॥ २४ ॥
सो जु शूद्र तप पाप है, द्वापर कलिहू घोर ॥
त्रेताहीमें होय तौ, पातकको कह छोर ॥ २५ ॥
प्रजा जासु अवनीशके, संतत पाप कराय ॥
राज्य नाश हो ताहि ते, पुनि नृप नरकहि जाय ॥ २६ ॥
कृषी जनित धन धान्य अरु, पाप पुण्य ये चार ॥
षष्ठम भाग प्रजानते, लहै भूप अधिकार ॥ २७ ॥
याते भूपहि उचित है, प्रजा करै जो पाप ॥
ताहि निवारै जतनते, तौ न होय संताप ॥ २८ ॥
आप प्रजा सेवक सहित, रहै सधर्म नरेश ॥
तौ काहू कबहूँ कष्ट, होय न रंच कलेश ॥ २९ ॥

प्रमाण ॥ वाल्मीकीये ॥ उत्तरकांडे । सर्ग ७३॥ श्लोक ॥

रामस्य दुष्कृतं कर्म महदस्ति न संशयः ॥ यथा हि विषयस्थानां बालानां मृत्युरागतः ॥ १ ॥ रामद्वारे मरिष्यामि पत्न्या सार्धमनाथवत् ॥ ब्रह्महत्यां ततो राम समुपेत्य सुखी भव॥२॥ राजदोषैर्विपद्यंते प्रजा ह्यविधिपालिताः॥ असद्वृत्ते हि नृपतावकाले म्रियते जनः॥३॥ यद्वा पुरेष्वयुक्तानि जना जनपदेषु च ॥ कुर्वते नच रक्षास्ति तदा कालकृतं भयम् ॥ ४ ॥

पुनः ॥ तत्रैव ॥ स० ७४ ॥ श्लोक ॥

श्रुत्वा कर्तव्यतां राजन्शृणुष्व रघुनंदन ॥ पुरा कृतयुगे राजन्ब्राह्मणा वै तपस्विनः ॥५॥ अब्राह्मणस्तदा राजन्न तपस्वी कथंचन ॥ तस्मिन्युगे प्रज्वलिते ब्रह्मभूते त्वनावृते ॥ ६ ॥ अमृत्यवस्तदा सर्वे यज्ञिरे दीर्घदर्शिनः ॥ ततस्त्रेतायुगं नाम मानवानां वपुष्मताम् ॥७॥ क्षत्रिया यत्र जायंते पूर्वेण तपसान्विताः ॥ वीर्येण तपसा तेऽधिकाः पूर्वजन्मनि ॥८॥ तस्मिन्युगेप्रज्वलिते धर्मभूते

अधर्मः पादमेकं तु पातयत्पृथिवीतले ॥ ९॥ ततः पादमधर्मस्य द्वि
तीयमवतारयत ॥ ततो द्वापरसंख्या सा युगस्य समजायत ॥ १०
अस्मिन्द्वापरसंख्याने तपो वैश्यान्समाविशत्॥त्रिभ्यो युगेभ्यो त्रीन्व
र्णान् क्रमाद्वै तप आविशत् ॥ ११ ॥ त्रिभ्यो युगेभ्यो त्रीन्वर्णान्ध
र्मश्च परिनिष्ठितः ॥ न शूद्रो लभते धर्मं युगतस्तु नरर्षभ ॥ १२
हीनवर्णो नृपश्रेष्ठ तप्यते सुमहत्तपः ॥ भविष्यच्छूद्रयोन्यां हि तपश्च
र्या कलौ युगे ॥ १३ ॥ अधर्मः परमो राजन्द्वापरे शूद्रजन्मनः
स वै विषयपर्यंते तव राजन्महातपाः ॥ १४ ॥ अद्य तप्यति दुर्बुद्धि
स्तेन बालवधो ह्ययम्॥योऽद्य धर्ममकार्यं वा विषये पार्थिवस्य तु १५
करोति चाश्रीमूलं तत्पुरे वा दुर्मतिर्नरः ॥ क्षिप्रं च नरकं याति स च
राजा न संशयः ॥ १६ ॥ अधीतस्य च तप्तस्य कर्मणः सुकृतस्य
च ॥ षष्टं भजति भागं तु प्रजा धर्मेण पालयन् ॥ १७ ॥ षड्भाग
स्य च भोक्तासौ रक्षते न प्रजाः कथम् ॥ सत्वं पुरुषशार्दूल मार्गस्व
विषयं स्वकम् ॥१८॥ दुष्कृतं यत्र पश्येथास्तत्र यत्नं समाचर ॥ए
चेद्धर्मवृद्धिश्च नृणां चायुर्विवर्धनम् ॥ भविष्यति नरश्रेष्ठ बालस्यास्य
च जीवितम् ॥ १९ ॥

पुनः ॥ अन्यत्रापि ॥ ब्राह्मे ॥

ये च भागवताः शुद्धास्ते नूनं मम मूर्तयः ॥ तान्विप्रान्ये न
मस्यंति ते मामेव नमंति वै ॥ २० ॥ शुद्धा भागवताः पूज्या
द्रष्टव्याः सर्वदा नृभिः॥विशेषेण कलौ ब्रह्मन्द्विजरूपो ह्यवस्थितः२१॥

विष्णुपुराणे ।

वर्णाश्रमाचारवता पुरुषेण परः पुमान् ॥
विष्णुराराध्यते पंथा नान्यत्तत्तोषकारकम् ॥ २२ ॥

वसिष्ठसंहितायाम् ।

ज्ञानिनोऽज्ञानिनो वापि यावद्देहस्य धारणम् ॥
तावद्वर्णाश्रमप्रोक्तं कर्तव्यं कर्म मुक्तये ॥ २३ ॥

मनुस्मृतौ ।

न तिष्ठति तु यः पूर्वां नोपास्ते यस्तु पश्चिमाम् ॥
स शूद्रवद्बहिःकार्यः सर्वस्माद्द्विजकर्मणः ॥ २४ ॥

लक्ष्मीतंत्रे ।

सर्वलक्षणसंयुक्तो ब्राह्मणो वेदपारगः ॥ पट्कर्मनिरतः शांतः पंचकालरतः शुचिः ॥ २५ ॥ न स्थूलो न कृशो ह्रस्वो न काणो नैव रोगवान् ॥ नांधो न बधिरो मूढो न खल्वाटो न पंगुकः ॥ २६ ॥ न हीनांगोतिरिक्तांगो न श्विन्नी न च दांभिकः ॥ क्रोधनो नैव दुष्कर्मा लोभोपहतचेतनः ॥ २७ ॥ अकुलीनं दुराचारं शठं जिह्मं च वर्जयेत् ॥ दयादमशमोपेतं दृढभक्तिं क्रियापरम् ॥ २८ ॥ कुर्याल्लक्षणसम्पन्नमाचार्यं चारुहासिनम् ॥ एवं गुणगणाकीर्णं गुरुं विद्यात्तु वैष्णवम् ॥ २९ ॥ उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद्द्विजः ॥ सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्यं प्रचक्षते ॥ ३० ॥ पाराशरस्मृतौ ॥ दुःशीलोपि द्विजः पूज्यो नतु शूद्रो जितेंद्रियः ॥ कः परित्यज्य गां दुष्टां दुहेच्छीलवतीं खरीम् ॥३१॥ महाभारते ॥ श्वचर्मणि यथा क्षीरमपेयं ब्राह्मणादिभिः ॥ तद्वच्छूद्रमुखाद्वाक्यं न श्रोतव्यं कथंचन ॥३२॥ पंडितस्यापि शूद्रस्य शास्त्रज्ञानरतस्य च ॥ वचनं तस्य न श्राव्यं शुनोच्छिष्टं हविर्यथा ॥ ३३ ॥ कर्मसिधौ ॥ भविष्यंति नरा मूढाः कलौ धर्मच्युतास्तथा ॥ अमर्यादां करिष्यंति प्रमादाद्विष्णुमंदिरे ॥ ॥ ३४ ॥ अज्ञानाद्वा प्रमादाद्वा अमर्यादां करोति यः ॥ इह लोके भवेद्भ्रष्टः परलोके विनश्यति ॥ ३५ ॥ विष्णुस्थानेषु कुर्वंति अमर्यादां च ये नराः ॥ नो बुधाः न च धर्मिष्ठाः न भक्ता न च वैष्णवाः ॥ ॥ ३६ ॥ आचारहीना ये कार्या भवंति विष्णुमंदिरे ॥ तस्यापराधान्नश्यन्ति धर्माः स्थानाधिकारिणः ॥ ३७ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेन सर्वाचारसमन्विताः ॥ सर्वे कार्याणि कुर्वंति साचारैर्विष्णुमंदिरे ॥ ३८ ॥ पूर्वाचार्यकृतां शुद्धां मर्यादां यो समाचरेत् ॥ तस्य सर्वसुखं भूयात्सदा विष्णुः प्रसीदति ॥ ३९ ॥ विष्णुस्थाननिर्णयः ॥ स्वयंव्यक्तिस्तु या मूर्तिर्वेदमंत्रात्प्रतिष्ठिता ॥ भवेद्यत्र हि तत्स्थानं विष्णुस्थानं निगद्यते ॥ ४० ॥ विष्णुस्थाने योग्यायोग्यनिर्णयः ॥ पाकपाकाधिकाराय पूजनाय महत्पदे ॥ विष्णुस्थानेषु तिष्ठेयुर्वैष्णवा द्विजातयः ॥ ॥ ४१ ॥ द्विजवैष्णवनिर्णयः ॥ पंच द्राविडगौडाश्च ब्राह्मणा दश

